भये वड्ड पम जे जति राव।
भयो सु भलो जस पुंन्य प्रभाव ॥५८१॥

पुनः अन्योक[1] कुंदकुंद अमनांय मैं, भट्टारक जिणचंद।
दोहा : कछुयक तिनहू कौ सुजस, सुनिऐ भवि गुण वृंद ॥५८२॥

चौपई : यनपं[1] सवै महाजन आय, गढ चीतोड[2] सु गये लिवाय।
जहां धर्म धर फुनि वुधिवंत, सांगो रांणौं राज करंत ॥५८३॥
तहां चौधरी हौ जिणदास, सांगो तेजो द्वै सुत जास।
साह गोत फुनि वौह[1] धनवांन, तिन कौ राषत हे सव मांन ॥५८४॥
सांगै इक दिन विनती करी, करहुँ प्रतिष्टा मुनि गुन-भरी।
मुनि आग्या माफिक धन लाय, सव सामिग्री[1] दई मगाय ॥५८५॥
तव अति हरष मांनि मुनिराज, करने लगे प्रतिष्टा काज।
दिवस कितेक करत जव भये, मुनि तौ तन तजि स्वर्गनि गये ॥५८६॥
तिनकै सिष्य पाट कैं जोग्य, हुतो न कोई महा मनोग्य।
आयो हुतो प्रतिष्ठा जांनि, इक सुरजन पांड्यो[1] गुनषांनि ॥५८७॥
ताकै संगि तिया हू हुती, गुन लांवन्य[1] करि अति सोभती।
तिनतैं सवै महाजन आय, विनती करी होहु मुनिराय ॥५८८॥

दोहा : ईंह स्वरजन श्रावक तनैं, हुतौ देवि कौ इष्ट।
तातैं याकौं मांनते, पंडितजन हूं सिष्ट ॥५८९॥

चौपई : सव मिलि ताहि भटारक करयौ, प्रभाचंद्र नाम यह धरयौ।
अघ-तम-हरन उयो मनु सूर, वढ्यौ प्रताप सवै भरपूर ॥५९०॥
तिया हुती तिह अजिकाकरी, 'करी प्रतिष्टा तिनु गुन भरी[1]'।
प्रभाचंद्र मुनि कहीं प्रकार, काहू दिसि कौं कियो विहार ॥५९१॥

छंद पद्धरी : दिल्ली के पति पेरोजसाहि,
चांदा गूजर परधांन ताहि।

---

५८२ : १ अन्योक्ति।
५८३ : १ इनपं। २ चीतौड।
५८४ : १ वहु।
५८५ : १ सामग्री।
५८७ : १ सुरजन पांडे।
५८८ : १ A लांवनि।
५९१ : १ 'सोभित धर्म ध्यांन गुन भरी।'

दोऊ भइया पापड़ीवाल,
तिनकैं चित इक उपजी रसाल ॥५६२॥
कीजे इक[1] सुभ कारिज जु कोय,
दैं आदि प्रतिष्टा सुजस होय।
यह करि विचार[2] इक नर बुलाय,
मुहुरत[3] इक सुद्ध भलौ कढाय ॥५६३॥
भट्टारक श्रीमत प्रभाचंद्र,
पठयो वसीठ तिन पैं अमंद।
मुनि पासि जाय विनती करीस,
चलि करहु प्रतिष्ठा हे मुनीस ॥५६४॥
दिनकौ वताय दीन्हौं प्रमांण,
सवही सुनि लीनी मुनि सुजांण।
दिन वीते वहु फुनि रह्यौ एक,
मुनि तैं नर विनति करी प्रतेक ॥५६५॥
मुनिराज अवैं मुहि सीष देहु,
दिन रह्यौ ऐक नांही संदेहु।
कव चलि पहुचै वह ठांम हांन,
तातैं दीजे मुहि सीष दांन ॥५६६॥
मुनि कही अहो नर रहहु सोय,
देषहु परभाति सु कहां होय।
सोवत नर जव वह वढ्यौ प्रात,
लषि दिल्ली अचिरज भयो गात ॥५६७॥
मुनि कही जाहु दिल्ली मझार,
सांम्हें प्रधांन ल्यावे अवार।
नर आयहुं हूं भायन निकट्ट,
सव कही भयो अचिरज प्रगट्ट ॥५६८॥
गज हय रथ[1] पुनि[2] सुषपाल साजि,
सव आये सांम्हें लैंन काजि।

---

५६३ : १ यक। २ उपाय। ३ महुरत।
५६६ : १ फुनि। २ रथ।

वाजे वजाय नौवति निसांन,
विधि भली मिले मुनि सौं सुजांन ॥५९९॥
मुनि नगन पयादे चलन लाग,
सव करी अरज मिलि हे सभाग।
चढि लेहु[1] पालिकी मुनि महांन,
यामैं हमरो अति वढै मांन ॥६००॥
कहि मुनि हठतैं चढि अहो साहु,
या विधि कौ तुम कीज्यो निवाहु।
चढि चले पालिकी[1] साथि सर्व,
जैंनी फुनि[2] पुरजन त्यागि गर्व ॥६०१॥
आवत पुर मैं मनिधरि विषाद,
राघो चेतन अति किय ववाद।
पालिकी वंद करि दी लवार,
दीन्ही चलाय मुनि विन कहार ॥६०२॥
इन आदि वाद कीन्हें अनेक,
मुनि जीति सर्व राषी सु टेक।
इक दिनि राघो चेतन सु चाहि,
नर पठ्यो वूझन मुनिनु पाहि ॥६०३॥
मावस दिनि मुनि तिह ठान देषि,
सिष्यनु तैं वूझी तिथि विसेषि।
सिष्यनु मिलि पूरनया कहीस,
यह अरज दिलीपति पैं दईस ॥६०४॥
है आजु अमावस अहो साहि,
वुनु पून्यौं झूठी कही काहि।
पतिसाहि षिनाई† वूझि तिथ्थि[1],
मुनि भाषी पून्यौं आजि सत्ति ॥६०५॥

६०० : १ A चढ़ि वेहु।
६०१ : १ पालकी। २ फिरि।
६०५ : १ तिथ्यि।

†A popular Jharasahi word—To call for—e.g. "वीदणी ने पीर खिनाई"।

देवी पद्मावति[1] कौं अराधि,
विनती करि संध्या समै साधि।
दीन्हौं उगाय नभ मांझि चंद,
प्रगट्यौ पुर मैं जस अति अमंद ॥६०६॥
वा दिनु मिलि भाषी अहो साहि,
द्वादस कोसनि परकास याहि।
तव सांड[1]† दौड़ाये[2] अनेक,
सुनि मुनि दिय वांधि सु जाल ऐक ॥६०७॥
वे दौड़े कोस वहौत राति,
वारह ही मैं ऊग्यौ प्रभाति।
या विधि लषि साहि मुनिदं पासि,
आये नमि कीन्ही अरज दासि ॥६०८॥
यह कारण अव कहिये मुनीस,
मुनि कही वाद जांनहु महीस।
ताहू समये वादीनु आय,
मंत्रनि तै कमडल मद भराय ॥६०९॥
दै कही अहो पतिसाहि ऐहु,
कमडल मद भर्यौ विना संदेहु।
मुनि लषि वामैं किय पुष्प आंनि,
दीन्हौ उघाड़ि कमडल महांनि ॥६१०॥
अति प्रस्न[1] भयो पेरोजसाहि,
मुषतैं मुनि धनि-धनि कही चाहि।
यह कथा सुनी सव राजलोक,
कीन्हौं निदांन सव ही सु थोक ॥६११॥
दरसन विनि भोजन हम करैं न,
या विधि भाषे वेगमनु वैंन।

---

६०६ : १ पदमावति।
६०७ : १ सांडे।

---

†Messenger on the Camel's back.

तब साहि बुलाये वै प्रधान,
भाषी ले आहु मुनी महांन ॥६१२॥
दरसन वेगम जब करें आप,
तब ही वुनकौ मिटिहै[1] अताप।
मिलि भाषी मुनि तै सबनि साह,
तुम दरस वेगमनि कै सु चाह ॥६१३॥
तातैं हमरी विनती सु ऐहु,
करि कै लँगोट दरसन सु देहु।
मुनि कही सुनौ तुम सकल साह,
चलिजै यह जग मांझि [राह ॥६१४॥
साहन मिलि सब सौगँद करीस,
जुत वस्त्र मानिहैं हम मुनीस।
तब तैं यह राह चली विसेस,
कछु बल वीरज प्राक्रम घटेस ॥६१५॥

छप्पै : दिल्ली के पतिसाहि भये, पेरोजसाहि जब।
चांदौसाह[1] प्रधांन भटारक प्रभाचंद्र तब ॥
आए दिल्ली मांझि वाद जीते विद्यावर[2]।
साहि रीझि कैं कही करै दरसन अंतहपुर ॥
तिह समै लँगोट लिवाय फुनि चांदै विनती उच्चरी।
मांनि हैं जती जुत वस्त्र हम सब श्रावग सौगंद करी ॥६१६॥

अरिल : याही गछमैं भट्टारक जब वहु भये,
वरष कितेक वितीतें गछ निकसे नये।
तिनमैं चलन वचन कौ भेद न जांनियौं,
निकसन की विधि लषी लिषी सो मांनियौं ॥६१७॥
संवत तेरह सै पिचिहतर्‍यौ जांनिवै,
भये भटारक प्रभाचंद्र गुनषांनि वै।

---

६१३ : १ मिटहैं।
६१६ : १ चांदोसाह। २ A बिद्याबर।

तिनकौ आचारिज इक हौ गुजरात मैं,
तहां सवै पंचनि मिलि ठांनी वात मैं ॥६१८॥
कीजे ऐक प्रतिष्ठा तौ सुभ काज ह्वै,
करन लगे विधिवत सव ताकौ साज वै ।
भट्टारक वुलवाये सो पहुचे नहीं,
तवैं सवै पंचनि मिलि यह ठांनी सही ॥६१९॥
सूरि मंत्र वाही आचारिज कौं दियो,
पदमनंदि भट्टारक नांम सु यह[1] कियौ ।
ताकैं पाटि सकलकीरति मुनिवर भये,
तिन समोधि गुजरात देस अपनें किये ॥६२०॥

चौपई : ग्यांनभूषण ताकौ सिषि[1] ऐक, दूजौ ग्यांनकीर्त्ति सु विवेक ।
दोऊ मिलि कैं आधौं आधि, गछ मैं लिये महाजन साधि ॥६२१॥
सव गुजरात वहुरि मालवै, फुनि मेवाड़ मांहि तिनुनवै ।
दिगंवरी इनकी अमनाय, सो विधि अवलौं चाली जाय ॥६२२॥

*दोहा :* पंद्रह सै इकहैतरे, निकस्यौ गछ ग्वालेर ।
सिष्यि मुनी जिणचंद कौ, सिंघकीर्त्ति गुरमेर ॥६२३॥

### अथ मंडलाचार्य उतपति वर्नन

पंद्रहसैं सु वहैतरे, गछ थाप्यौ नागोर ।
रत्नकीर्त्ति यह नांम भनि, निज वलवुधि कै जोर ॥६२४॥
भट्टारक न कहावई, मंडलाचार्य कहाय ।
तिनकी वा दिसि मांहि वहु, फैलि गई अमनाय ॥६२५॥
फुनि सतरासै सत्तरे, थप्पौ पाट अजमेर[1] ।
मंडलाचारिज दूसरो, तामैं नांही फेर ॥६२६॥
इनहीं गछ मैं नीकस्यौ, नूतन तेरह पंथ ।
सोलह-सै-तीयासिये, सो सव जग जानंत ॥६२७॥

---

६२० : १ यहै ।
६२१ : १ सिष्य ।
६२६ : १ अजमेरि ।

ऐती विधि इनहूं तजी, गुर नमिवो जग सार।
केसरि जिन-पद चरचिवो, पुष्प चढांवन चारु ॥६२८॥
भोजन तनक चढात नहि, सषरो[1] कहि त्यागंत।
दीपग की ठौहर सवै, रंगि कैं गिरी धरंत ॥६२९॥
न्हांवन करत न विंव कौ, इन है आदि कितेक।
भली तजी षोटी गही, तेको कहै प्रतेक ॥६३०॥
तिनकै गुर नाहीं कहूं, जती न पंडित कोय।
वही प्रतिष्टा आदि की, प्रतिमां पूजत लोय ॥६३१॥
वैही प्रतिमां ग्रंथ वै, तिन मैं वचन फिराय।
ठांनि और की और ही, दीनौं पंथ चलाय ॥६३२॥
फिरि[1] यक निकस्यौ पंथ अव, है सिरौंज की वोर।
तारण पंडित नै कियो, आप अकलि कै जोर ॥६३३॥
देस मालवा मद्धि तिन[1], नयो देहुरो ठांनि।
प्रतिमां पधरावत नंही, पुस्तग पूजत जांनि ॥६३४॥
अैसैं निकसे मत वहुत, मन-मद धरि विपरीति।
यह पंचम कलि काल की, फैलि गई जग रीति ॥६३५॥
परि जे अव संसार मैं, जपत मंत्र नौंकार।
तिनतैं वहसि न ठांनि हैं, रे भवि सो मतसार ॥६३६॥

## अथ परिपाटी भट्टारकांनि की वर्नन

*दोहा*[1] : अव परिपाटी हू कछुक, सुनि जु भये जगचंद।
महावीर प्रभु आदि मुनि, भट्टारक गुणवृंद ॥६३७॥

*चौपई* : श्री प्रभु वर्धमांन जिनराय, ते तौ मुक्ति पहुंचे जाय।
तिनकै पीछैं केवल-ग्यांन, वासठि वरष रह्यौ परमांन ॥६३८॥
तामैं गोतम गणधर भये, वहुरि धरमांचारिज ठये।
तीजे जंवू वणिक-कुमार, ऐ तदभव पहुचे सिव द्वार ॥६३९॥

---

६३३ : १ फुनि।
६३४ : १ तिनु।
६३७ : A missing।

---

[1] सषार or saltish food as different from पक्वान्न।

वर्ष[1] ऐक-सौ ग्यारह अंग, चौदह पूरव जुत सु अभंग।
तिनमैं विष्णु मुनी नदि मित्र, अपराजित मुनि भये पवित्र ॥६४०॥
गोवरधन अर भद्र सुवाहु, ऐही पांच भये मुनिनाहु।
वर्ष ऐक-सौ असी[1] जांनि, ताकै ऊपरि तीन वषांनि ॥६४१॥
ग्यारह अंग दस पूरवधारी, भये मुनी ग्यारह अविकारी।
प्रथम विसाषाचारिज जानौं, वहुरि पोष्टिलाचारिज मांनौं ॥६४२॥
भये षित्रियाचारिज मुनी, जय फुनि नागसेनि मुनि गुनी।
सिद्धारथ ध्रितषेनि मुनिंद, विजय वुद्धि मांन गुनवृंद ॥६४३॥
गंगधर्म-सेनि मुनिराय, ऐ सव ग्यारह भये सुभाय।
वर्ष दोयसै ऊपरि वीस, ग्यारह अंग धरें मुनि ईस ॥६४४॥
नक्षित्राचारिज जयपाल, पांडु वहुरि ध्रुवसेन विसाल।
कंसाचारिज हैं गुनषांनि, ए पांचौ ही जग सुषदांनि ॥६४५॥
वर्ष एक सौ वहुरि अठारा, एक अंग इनहूं नै धारा।
सुभद्र यसोभद्र मुनिराज, भद्रवाहु जग के सिरताज ॥६४६॥
लोहाचारिज लौ अंग जानें, छसै-तियासी वर्ष वषानें।
वहुरि अंग जव विछति जांनी, तव उपजे मुनिवर श्रुत-ग्यानी ॥६४७॥

## अथ पट्टावली वर्नन

*दोहा :* दिगंवर पट्टावली, अव सव सुनि हित ठांनि।
भद्रवाहु यक अंगधर, तिनंही तैं लै जांनि ॥६४८॥

*चौपई :* श्री गुरु भद्रवाहु मुनि भयो, संवत च्यारि तणैं पट लयो।
तिनकै पट्टि भये गुनषांनि, संवत छव्वीसा कै आंनि ॥६४६॥
गुप्तगुप्त आचारिज एक, नांम तीन तिन लहे प्रतेक।
दुतिय नांम अर्हदवलि लह्यौ, त्रतिय विसाषाचारिज कह्यौ ॥६५०॥
तिनकै पटि[1] भटारक भये, जहां-जहां जे-जे निरमये।
माघनंदि छव्वीसं[2] साल, भये वहुरि जिणचंद विसाल ॥६५१॥

---

६४० : १ वरष।
६४१ : १ अस्सी।
६५१ : १ पाटि। २ छत्रीसं।

कवित्त : गुणचासै भये कुंदकुंद फुनि उमा-स्वामि,
लोहाचार्य जसकीर्त्ति यसोनंदि[1] जये हैं।
देवनंदि पूज्यपाद गुणनंदि वज्रनंदि,
है कुमारनंदि लोकचंद जग छये हैं॥
प्रभाचंद्र नेमिचंद्र भांनुनंदि हरिनंदि,
वसुनंदि वीरनंदि तिन्हैं हम नये हैं।
रतनकीरति मांणिनंदि मेघचंद्र फुनि,
सांतिकीर्त्ति मेरकीर्त्ति[2] ए छवीस भये हैं॥६५२॥

दोहा : भदिलापुर दक्षिण दिसा, पट्ट भये छव्वीस।
वहुरि सुनहु[1] जे जे भये, जिहठां मुनि-गन ईस॥६५३॥
छसै-तियासी साल त्तै, पट वैठे मुनिराज।
भट्टारक-पद पाय करि, भये सुधर्म जिहाज॥६५४॥

कवित्त : महीकीर्त्ति विष्णुनंदि भूषण औ सिरीचंद,
नंदिकीर्त्ति फुनि देस भूषण से मांनिऐ।
अनंतकीरति धर्मनंदि वीरचंद भये,
रांमचंद्र रांमकीर्त्ति अभैचंद जानिएं॥
नरचंद्र नागचंद्र वहुरि नयणनंदि,
हरिचंद्र महीचंद्र माघचंद्र दांनिऐ।
ए अठारा पट[1] भये नगरी उजेनि मांहि,
नमत वषतरांम तिन्हैं उर आंनिऐ॥६५५॥

चौपई : संवत इक सहश्र तेईस, लक्ष्मी ससि गुणनंदि मुनीस।
गुणचंद लोकचंद मुनि[1] वऐ, ऐ पट च्यारि चंदेरी भये॥६५६॥
संवत ऐक हजार गुण्यासी, कै श्रुतकीरति हैं गुणरासी।
भावचंद्र महिचंद्र वषांनौ, ऐ पट तीन भेलसै जांनौ॥६५७॥

---

६५२ : १ यसोनंद। २ मेरुकीर्त्ति।
६५३ : १ सुनौं।
६५५ : १ पाट।
६५६ : १ मुनु।

दोहा : ग्यारह सै चालीस कै, साल[1] भये अभिराम।
कुंडलपुर मै ऐक पट, माघचंद्र तसु नांम ॥६५८॥
ग्यारह सै चालीस परि, च्यारि साल लै जांनि।
तव तैं भये मुनीस जे, तिनकौं सुनि दै कांनि ॥६५६॥

कवित्त : वृषभनंदि सिवनंदि विश्वचंद्र सिंहनंदि,
भावनंदि देवनंदि महा मुनिराज है।
विद्याचंद्र सूरचंद्र माघनंदि ग्यांनकीर्त्ति,
गंगकीर्त्ति सिंघकीर्त्ति धर्म [के] जिहाज हैं॥
हाडोती के देस मांहि वार नगरी है तामैं,
वारापट भये ये सकल सिरताज है।
कर जोरि तिनकौं नमत है वषतरांम,
गुरनि कौ मेरी भव-भव तनी लाज है ॥६६०॥
ग्यारहसै नव-निवै तणै सालि हेमकीर्त्ति,
सुन्दरकीरति नेमिचंद्र अभिरांम है।
नाभिकीर्त्ति वहुरि नरिंद्रकीर्त्ति सिरोचंद,
पद्मनंदि वर्द्धमांन भले गुन धांम हैं॥
अकलंकचंद्र औ ललितकीर्त्ति केसोचंद्र,
चारु अभै वसंतकीरति तीनौं नांम हैं।
दुरग चीतोड[1] मांहि पट भए चौदह ऐ,
तिनकौं वषतरांम करत प्रनांम है ॥६६१॥

छंद : वारह सै-छ्यासठे साल पट प्रष्याति कीरति पायी।
सांतिकीर्त्ति फुनि धर्मचंद्र मुनि रत्नकीर्त्ति जस छायो॥
प्रभाचंद्र लौं भये पांच पट ए अजमेरि वताये।
पद्मनंदि सुभचंद दोय मुनि दिल्ली मैं पट पाये ॥६६२॥

दोहा : पट्ट एक ग्वालेर मैं, भऐ मुनी जिणचंद।
पंद्रह-सै-सतवोत्तरै, मनहु उये निसि चंद ॥६६३॥

---

६५८ : १ सालि।
६६१ : १ चीतौड।

पंद्रह-सै-इकहैतरे, प्रभाचंद्र यह नांव।
वहुरि भये चीतोड[1] मैं, सकल गुननि के धांम ॥६६४॥

*अरिल* : पंद्रह-सै-इकअस्सी धर्म सु चंद है,
ललितकीर्त्ति फुनि चंद्रकीर्त्ति सु अमंद है।
भट्टारक देवेंद्रकीर्त्ति मुनि च्यारि ऐ,
भऐ चाटसू मैं भविजन उर धारिऐ ॥६६५॥

*सोरठा* : नरेंद्रकीरति नांम, पट इक सांगानेरि मैं।
भये महागुन-धांम, सोलह सै इक्याणवें ॥६६६॥

*अरिल* : सत्रह-सै-वाईस तणौ जो साल है,
सुरेंद्रकीरति भये सु तिन कै पटि लहै[1]।
जगतकीर्त्ति देवेंद्रकीर्त्ति गुनलीन है,
अंवावति मैं भये भटारक तीन है ॥६६७॥

*दोहा* : इक पट दिल्ली फुनि हुवो, महेंद्रकीरति नांम।
सत्रह-सै परि-वांणवै, लह्यौ पाट गुनधांम(अभिराम[1])॥६६८॥

*चौपई* : पट्ट दोय पाये मुनिराय, नगर सवाइ जैपुर आय।
इक खेमेंद्रकीर्त्ति गुनपाल, अठारह-सैं-पंद्रह[1] कै साल ॥६६९॥
तिनकै पटि राजै वुधिवांन, सुरेंद्रकीरति तम हर भांन।
साल अठारह-सै-तेईस, भये भटारक महा मुनीस ॥६७०॥

*दोहा* : भद्रवाहु मुनि आदि है[1], भट्टारक गुन षांनि।
सुरेंद्रकीरति लौं भये, पट अठ्याणवैं जांनि ॥६७१॥
अैसैं यह पट्टावली, ग्रंथनि कै अनुसारि।
कछु पोथिनु कौं देषि करि[1], वरनन कियो विचारि ॥६७२॥

---

६६४ : १ चीतौड।
६६७ : १ पटि हा लहैं।
६६८ : १ अभिराम missing।
६६९ : १ ठारह-सै-पंद्रह।
६७१ : १ दे।
६७२ : १ कं।

गादि श्री महावीर की, वैठत आये संत।
तिनकौं वन[1] सम मांनिकै, पूजहू सकल महंत ॥६७३॥

इति पट्टावली पूर्ण ॥ अथ आगम कथन वर्नन[1] ॥

*अरिल :* फुनि यह आगम कथ्यौं सु भवि सुनियौं सवै,
संवत अट्ठारहसै वीतैंगे जवै[2]।
तापैं वरष कितेक गये इम भास ही,
दक्षिण दिसि मैं वंध्याचल मैं[3] गिर पास ही ॥६७४॥

*दोहा :* पुस्कल नगर विषैसु ह्वै, वीरचंद मुनिनाथ।
गछ पडिकमणू अर क्रिया, न्यारी करिहै गाथ ॥६७५॥
भील संघ उतपति करै, नये ठांनि वहु वाक्य।
ग्याना[1]वरनी कर्म कौ, लहि करि कैं परिपाक[2] ॥६७६॥
वहु विधि करि जिन मत जु है, अव तिह तणौं[1] निपात।
करिसी फुनि मुनि कोन ह्वै, जो मेटै मिथ्यात ॥६७७॥
कहु जिन मग विधि और ही, चल्यौं जाय इम धर्म।
ज्यौं त्यौं सुख दुष भुंजि कौ, करि करि कैं वहु कर्म ॥६७८॥
आवै पंचम काल कौ, अंत जवैं इक कोय।
मूल गुणनि कौं धारि कैं, वीरांगज मुनि होय ॥६७९॥
अलप पढ्यौ है सासतर, तौहू जैनि प्रकास।
करिहै वहुरि मिथ्यात कौ, करिसी वहै विनास ॥६८०॥
भद्रवाहु कौ चरित लषि, वरन्यौ है या मांहि।
भविजन लषि मोकौं कछू, दोस दीजियो नांहि ॥६८१॥

## अथ श्रावक की उतपति वर्नन

*दोहा :* अव उतपति श्रावकनु के, षांप गोत की जेम।
भई सु पोथिनु देषि करि, वरनत है कवि तेम ॥६८२॥

---

६७३ : १ उन।
६७४ : १ from इति to वर्नन not in A। २ सबैं। ३ not in A।
६७६ : १ ज्ञाना। २ परपाक।
६७७ : १ तणूं।
६८२ : १ अथ उतपति श्रावग की बर्नन।

आगैं तौ श्रावक सवै, ऐकमेक ही होत।
लगे चलन विपरीति तव, थरपे षांप रु गोत ॥६८३॥
थपी वहैतरि षांप ऐ, गांम नगर कै नांम।
जैसें पोथिनु मैं लषी, सो वरनी अभिरांम ॥६८४॥

## षांप वर्नन

चौपई : गोला पूरव गोला राड़ा, कहैं लवेचू गोल सिघाड़ा।
षंडेलवाल महाजन सोहै, जैसवाल जग मैं अव जोहै ॥६८५॥
वघेरवाल सु अग्गरवाला, सहिलवाल जिन धर्म सम्हाला।
सात षांप पुरवार कहायैं, तिनके तुमकौ नांम सुनावैं ॥६८६॥
अठसष्षा फुनि है चौसष्षा, सैंहसरड़ा फुनि हे दोसष्षा।
सोरठिया अर गांगड़ जांनौं, पद्मावत्या[1] सम्रमां मांनौ ॥६८७॥
फुनि दूसर अरु वरहासेणी, षंथड़वाल गहोई लेणी।
इकईसवा जु जांणि सचाणा, वहुरि अजोध्यापुरी वषाणां ॥६८८॥
गोरावाड़ वहुरि कठनेरा, वीडलसानी मसरा हेरा।
धकड़ा गूजरवाली वाल, माणडा[2] सव मांहि विसाल ॥६८९॥
वेरवड़ा फुनि पल्लीवाल, गंगरिक ए वत्तीस सम्हाल।
तीन षांप के हैं द्वै नांम, तेहू तू सुनि लै अभिरांम ॥६९०॥
सेहरिया निगमां गुजराती, मेवाड़ा रा-सूयचा-भाती[1]।
षरवा षंडावता हू वाजैं, ऐ तीनौं षटनांम विराजैं ॥६९१॥
नागद्रहा अर नरस्पयं घोड़ा, वयानश्चा फुनि है चीतोडा।
है हरघरा और सीदरा, कुलया श्रावक अरहूं नरा ॥६९२॥
दहवड़ राय कड़ावण घोरा, चतुरथ श्रावक है अति भोरा।
पंचम श्रावक है सुभकारी, ऐ अठतालीसौं अविकारी ॥६९३॥
चंचल वल गोरा गुणवांन, करमणोत श्रीमाल सुजांन।
फुनि ऐ श्रावक पांच कहावैं, है चिडुकरा विवोरा भावैं ॥६९४॥
मद वेवावली गुरा जांनौं, कमटी आगैं श्रावक आंनौं।
नुतपा श्रावक सव मन भाये, तुला सिरी श्रीमाल कहाऐ ॥६९५॥

६८७ : १ पदमावत्या।
६९१ : १ मेवाडा रा या सूचा माती।

इक कचगार द्रुतिय हय गार, त्रतिय व्रांह्मण फुनि लौ गार।
द्रावड़ नल या पन सिषवाल, काकलवाड़ जैंन सगवाल ॥६९६॥
श्रवण पगाहुं मड़षित्रिया, वोसवाल अर वुढ्ढोलिया[1]।
ऐ सव षांप वहैतरि भई, वारह और सुनौ यन मई ॥६९७॥
कंधड़ जनड़ा कोरड़वाल, षडहूता अरु मेड़तवाल[1]।
हैं अहिछत्र वहुरि दोहला, हरसूरा सुड़ीड़हा भला ॥६९८॥
गोतवंसी वल री गुल कहे, पौहकरवाल सु वारा भये।
षांप वहैतरि तौ वै कही, ऐ मिलि सव चौरासी भई ॥६९९॥
पोथी पांच सात कौं देष[1], करि विचार यह कीनौं लेष[2]।
यामै भूल्यौ चूकच्यौ होय, ताहि सुधारि लेहु भवि लोय ॥७००॥
इनंही मैं जो षंडेलवाल, तिनमैं निकसे गोत रसाल।
चौरासी है तिनके नांम, सो विधिवत कहियत सुषधांम ॥७०१॥

## अथ षंडेलवाल उतपति वर्नन

चौपई : श्री प्रभु महावीर जिनराय, तिनहि नमौं भवि मन वच काय।
पीछैं भये कितेक मुनिंद, तिनमैं यसोभद्र गुणवृंद ॥७०२॥
एक अंग धारक यह मुनी, यनकहुं वातैं अैसैं सुनी।
नगर षंडेला यक अभिरांम, भूपति तसु षंडेल गिर नांम ॥७०३॥
वंस सोम कुल है चौहांन, सोभित तासु त्तेज जिम[1] भांन।
तहां मुनीस्वर गये कित्तेक, विप्रनु तैं किय वाद अनेक ॥७०४॥
जीते वाद रहे मुनि जहां, विप्रनु कोप कियो तव तहां।
पुरमैं मलवाई कौ रोग, उपज्यौ काहू पाप संजोग ॥७०५॥
छींजन लगे वहुत नर नारि, प्रोहित विप्रनु तवैं विचारि।
जग्य सथाप्पौ जव नरमेद, तामैं होमें मुनि पढि वेद ॥७०६॥
तवतैं विथा अधिक ऊपनी, मरन लगी पिरजा पुर तनी।
फुनि सव देस मांहि विन नीति, प्रगटयौ रोग महा विपरीत ॥७०७॥

---

६९७ : १ वुद्देलिया।
६९८ : १ मेरुतवाल।
७०० : १ देषि। २ लेषि।
७०४ : १ जिमि।

तवैं उपद्रव लषि पुर मांहि, नर नारी सवही निकसांहि।
नगरि नजीक गुढे करवाय, वसे तहां सव पुर के आय ॥७०८॥
अैसैं होमें सुनि मुनिराय, यसोभद्र तव कियो उपाय।
सिष्य[1] जिनसेनि हुतौ मुनि साहु, ताकौं कही षंडेलै जाहु ॥७०९॥
थापो श्री जिन-धर्म प्रवीन, जैसैं चलि आयो प्राचीन।
काहू भाति संक मति करो, प्रभु कौ नांम हिये मधि[1] धरौ ॥७१०॥
तव जिनसेन[1] षंडेलै आय, श्रावक श्रेष्ठी लये वुलाय।
तिनकौ जुदौ वसायो गुढौ, सव कौं कही नांम जिन पढौ ॥७११॥
देव्य अराधी चक्रेस्वरी, ताकौं मुनि यह आग्या करी।
सव जैंनिनु की रक्षा[1] करो, रोग व्याधि इनकौ सव हरो ॥७१२॥
देवी मुनि की आग्या पाय, जैंनिनु कौ दुष दयो मिटाय।
तवैं सुषी सव श्रावक भये, समाचार नृपहू पैं गये ॥७१३॥
सुनि आयो षंडेल-गिर भूप, वंदे मुनि के चरन अनूप।
विनती करी अहो मुनिराज, तुम हौ नर भव जलधि जिहाज ॥७१४॥
कौंन पाप पिरजा छीजंत, सो मोकौं कहिए विरत्तंत।
छीजत भये वरष दस दोय, काहू भांति सांति नहि होय ॥७१५॥
तव मुनि भाषी अहो महीस, जिनमत धारी महा मुनीस।
तप करते या नगर ढिगारि, विप्रनु होमे जग्य मझारि ॥७१६॥
घोर पाप उपज्यौ पुर मांहि, तातैं सव नर नारि छिजांहि।
यह विरतांत सुण्यौ नृप सवै, दुषी भयो मन मैं अति तवैं[1] ॥७१७॥
विप्रनु तैं भूपति अनषांहि, क्रोध करन लागे मन मांहि।
तव मुनि कही अहो नर ईस, सोच फिकर मति करहु नरीस ॥७१८॥
विप्र प्रोहितनु सांमिल होय, तुम तैं तौ यह रापी गोय।
कियो जग्य होमैं मुनि घनैं, तातैं तुम्हैं दोष नहि वनैं ॥७१९॥
तव नृप कही अहो रिषराय, दोष मिटै सौ कहौ उपाय।
औरनि तैं यह मिटै न पाप, तुमही मेटौ जग संताप ॥७२०॥

---

७०९ : १ सिषि।
७१० : १ मध्य।
७११ : १ जिनसेनि।
७१२ : १ A रक्ष्या।
७१७ : १ जबै।

आचारिज बोले नृप अहो, श्री जिनधर्म मर्म तुम गहो।
और सवै त्यागौ मत जाल, तौ वचाव ह्वै है ततकाल ॥७२१॥
भूपति हाथ जोरि सिर नाय, सवै कवूली मन वच काय।
तवतैं चौकी दै ईश्वरी, व्याधि सवै पुरजन की हरी ॥७२२॥
पिरजा सुषी भई सव जांनि, भूपति हरष अधिक मन मांनि।
वोले तुमहि धन्य मुनि नाथ, जग वूड़त राख्यौ गहि हाथ ॥७२३॥
अवजो आग्या ह्वै सो करैं, तुम प्रसाद हम भव दधि तरैं।
मुनि भाषी करिऐ नृप सार, श्रावग के वृत अंगीकार ॥७२४॥
जगत मांहि हैं जन वहु रूप, तिनमैं होहु महाजन भूप।
और ग्रांम हूं तैं नर-नारि, आऐ तिन्हैं वुलाय विचारि ॥७२५॥
सवकी षांप सु षंडेलवाल, ठैहराई समेति भूपाल।
असैं मुनि इष्ट कै जोरि, सवकौं श्रावग किये वहोरि ॥७२६॥

*दोहा :* जे आऐ जिह गांम तैं, ताही नांम सुगोत।
ठैहराऐ फुनि वंष कुल, पूरव किए उदोत ॥७२७॥
नांम वंस के जो हुते, आगैं ही प्राचीन।
सोम-हरी इष्वाक कुरु, फुनि सो रई प्रवीन ॥७२८॥
तामैं सोम सु वंस मैं, गोत तीन चालीस।
भये रहे कुल आदिके, देवी नई थपीस ॥७२९॥
प्रथमहि भाई भूप जुत, चौदह जांनि सुवुद्ध।
ते जिनसेनि समोधि कैं, कीन्हें श्रावग सुद्ध ॥७३०॥
वंस सोम चौहांन कुल, गोत गांम कै नांम।
जहां जहां जो वसत हौ, सो दीन्हौं अभिराम ॥७३१॥
कुलदेवो चक्रेस्वरी, तिनकी दई सथापि।
सो पूरै मन कांमनां, विघन न होय कदापि ॥७३२॥

*छंद छप्पै[1] :* गोतसाह किय भूप षंडेला के जो नायक।
गांव भावसा तणें भावसा गोत सु लायक ॥
जल वांणी भूलणां पापड़ीवाल वताये।
दरड़ौध्या अरडक्या गांम कै नाम कहाऐ ॥

७३३ : १ A छप्पै only ।

पीतल्या पहाड्या सांभरया नरपति हेला पांडिया ।
इम राजभद्र अरु छावड़ा चौदह गोत सुमांडिया ॥७३३॥

सोरठा : तिनमैं वारह मांहि, संसदेव्य कुल ऐक ही ।
भेद भाव कछु नांहि, कहि आयो सो जानियौं ॥७३४॥

अरिल : गोत दोय की वात भई असैं नई,
देव्य सावड़ां तणें वहुरि औरिल भई ।
कुल देवी संभराय सांभरया पूजंही ।
वरष कितेक वदी तें इम पूजै सही ॥७३५॥

दोहा : या विधि तीयालीस मैं, चौदह कुल चौहांन ।
भये सु भाई भूप जुत, फुनि यह सुनी सुजांन ॥७३६॥
थापे हैं जिनसेनि तौ, चौंदह ही कुल गोत ।
वहुरि और मुनिवर नु मिलि, थापे गोत सुपोत ॥७३७॥
षट कुल पांमेचा किये, देवी औरिल मांनि ।
रारा रावत रांउंका, मोघया मौंठया जांनि ॥७३८॥
गोत विलाला दोय विधि, इक कहि आयो सोय ।
दूजे सोनिल कौंन मैं, कुल नंदिचा होय ॥७३९॥

सोरठा : कुल जादव मैं पांच, गोत नीकसे हैं ललित ।
तामैं मांनहुं सांच, डैहचल पूजैं वैद तौ ॥७४०॥
वनमाला फुनि वंव, भडसाली अरु नरपत्या ।
करत न तनक विलंव, पूजत देवी रोहणी ॥७४१॥

अरिल : कुल मोहिल मैं गोत च्यारि ही जांनिकैं[१],
टौंग्या पूजत देवी चांवंड आनिकैं ।
वहुरि वाकलीवाल कासिलीवाल हैं,
हलद्या पूजैं देवी जीणि विसाल हैं ॥७४२॥

दोहा : कुल गैहलौत[१] सुगोत त्रय, पूजत गणपति चौथि ।
हैं विनायक्या विवला, वहुरि पोटल्या कोथि ॥७४३॥

---

७४२ : १ जांनकैं ।
७४३ : १ गैहलोत ।

अरिल : पंच जु कुल पडिहार गोत देवी सुनैं,
बेत्र मालिया दोसी चांवड कौं मनैं।
पीगोल्या कडवा गिर नांदिल मांनिऐं,
वड़साली पांड्या सरसलि के जानिऐं ॥७४४॥
कुलहु जील तूवर फुनि सोढा सांषला,
इन च्यारचौं कुल मांहि गोत कहिऐ भला।
दगड़ा अर पाटणी गिनोड्या सांबुर[ए]या,
याही क्रम तैं देव्य नांम लषिऐ भएया ॥७४५॥
सरसलि आंमणि सकरणि अरु संभराय कैं,
पूजन जात सु च्याह्यौं गोत सुभाय कैं।
राजहंस अहंकारचा गोत सु दोय है,
सरसलि सरस्वतिन मैं सुकुल नहि होय है ॥७४६॥

दोहा : कुल इन दोन्यौं गोत कैं, लिष्यौ न देव्यौ कोय।
तातैं वरनन नहि कयौ, दोस ना दीज्यौ लोय ॥७४७॥
सोमवंस के वरनिऐं, गोत तीन चालीस।
अव कुरुवंसी जे भये, तिनकी सुनहु कहीस ॥७४८॥

चौपई : कुर-वंस मैं अठारा गोत, तिनके कुल फुनि देवी होत।
नांम गांम कै गोत प्रमांन, सो सुनि लीजे सकल सुजान ॥७४९॥
कुल नांदेचा गोत सु तीन, देवी सोनिल पूजहि दीन।
छाहड़ कोकराज जुग-राज, ऐ तीनौं तिनमैं अति लाज ॥७५०॥
कुल मोहिल ह्वै गोत विसाल, सिरी मूलराज लटिवाल।
इक कुल के जानौं गैहलोत[1], तिनकौ वीरषंडिया गोत ॥७५१॥
ऐ तीनौं श्री देव्य पुजांहि, फुनि कुलदेवड़ानि ह्वै मांहि।
कुल भाएयांरु निगोत्या जेह, देवी हेमां पूजत तेह ॥७५२॥

दोहा : फुनि को कारण पाय कैं, गोत निगोत्या जांनि।
कुलदेवी चांवंड की, तिनकैं है अति मांनि ॥७५३॥

चौपई : कुल चंदेल गोत द्वै सार, मूलसरचा फुनि चांदूवार।
देवी मातणि पूजत गुणी, तामैं भेद कहूं सो सुणी ॥७५४॥

---

७५१ : १ गहलोत।

चांडूवाड़ भेद द्वै मेल, इक कुरुवंसी कुल चंदेल।
इक सोमवंस कुल चावड़ा, दोऊ मातरिण पूजै षड़ा ॥७५५॥
तीन गोत कुल गौड़ उजेरा, गोधा सरवाड़्या अजमेरा।
देवी नांदरिण पूज करांही, फुनि गोधा जिन सांति पुजांहीं ॥७५६॥

दोहा : देवी तजि जिन सांति कौ, पूजन लागे जेम।
वीतें वरष कितेक सो, भवि सुणि कारण तेम ॥७५७॥
नांदरिण की मूरति हुति, रूपा तणी मनोग्य।
ताहि भांजि सुवरण तणी, करि पूजी-अति जोग्य ॥७५८॥
जव नांदरिण करि क्रोध कछु, कीन्हौं तिनकौं दोस।
तवतैं पूजे सांति जिन, हरयो देवी को रोस ॥७५९॥
वारहसै अठताल कै, सालि भई यह रीति।
तवतैं गोधा सांति जिन, पूजत हैं करि प्रीति ॥७६०॥

चौपई : तीन जांनियौं कुल गैहलोत, पूजैं पद्मावति ऐ गोत।
पाटोधी चौधरी सु सार, सेठी जांनि दोय परकार[1] ॥७६१॥
इकतौ कहि आयो सु सहीजे, दुतिय वंस इख्वाक कहीजे।
सेठी गोत लोह-सिल देवी, पूजत है इह भांति सुणेवी ॥७६२॥
इक कुल कोटेचा सुणि-वांणि, कांन्हड देवी गोत सौगांणी[1]।
इक कुल ठीमर देवी लांहरिण, कालागोत न हांकै वांहरिण ॥७६३॥
कुरवंसी ऐ गोत अठारा, अव इख्वाक वंस मैं ग्यारा।
गोत भऐ कुल देव्य सुणीजे, भेदभाव तामैं न करीजे ॥७६४॥
है कुल मेरठि लुह–सिल पूजैं, गोत लुहाड़्या लावट गूंजैं।
त्रय कुल कूरम गोत कटारया, औ गंगवाल भांझरी भारया ॥७६५॥
ऐ तीनों पूजत जमवाय[1], इक कुल नांदेचा सुभ पाय।
गोत नीपडा कहै अनूप, पूजत मस्ता देव्य स्वरूप ॥७६६॥
कुल वड़गूजर गोत सु तीन, विरल्या अर वावसा कुलीन।
ए द्वै मांनत देवी सिरी, नमैं वौहरा सौ तिल सुरी ॥७६७॥

७६१ : १ प्रकार।
७६३ : १ सोगांणी।
७६६ : १ जमवाइ।

दुतिय वौहरा कुल गैहलोत, और सकल जांनौ वह पोत।
कुल झाला सु गोत चरकनां, नांदिल पूजत हैं सुभ मनां ॥७६८॥
ए सव ग्यारह गोत सुभये, वंस इष्वाक मांहि वरनये।
अव सुनि कुल सो रई प्रसिद्ध, गोत नीसरे दस ता-मद्धि ॥७६९॥
कुल सोलंषी आंमिणि देव्य, गोत आठ मैं है अति सेव्य।
सोनी लौंहग्या फुनि सोहनी, भूंछ पांपल्या गदह्या भनी ॥७७०॥
सूपत्या सहित भये हैं सात, वहुरि पावड्या है द्वै भांत[1]।
इक पांवड्या नमैं मोहनी, दुतिय नमैं आंमिणि[2] कौं गुनी ॥७७१॥
कुल सुनार द्वै आंमिणि नमैं, वज्रहथा फुनि वज-गोत मैं।
ए दस वंस सोरई कहे, द्वै हरि-वंस माझि हू गहे ॥७७२॥
नरपौंल्या[1] निरगंधा गोत, कुल है दहरचा और नहि होत।
देवी नांदवि[2] नमण करांहि, सुषी होत तव या जग मांहि ॥७७३॥
ऐ सव भये गोत चौरासी, देवी यनकी सकल प्रकासी।
तव तैं पूजन लगे दिहारी, सव श्रावगनि प्रतंग्या धारी ॥७७४॥

*चौपई[1] :* लिषी सुणी जैसी प्रति भासी, लषि विधिवत मति कीज्यौ हांसी।
इन श्रावग कै आपस मांहि, सगपण है फुनि पांति जिमांही ॥७७५॥

*दोहा :* या विधि मुनि सवकौ हरचौ, रोग दोष दुष कष्ट।
श्रावग ठेहराये[1] विमल, सवै महाजन सिष्ट ॥७७६॥
तव श्रावकनि करी अरज, अहो महा मुनिराय।
क्रिया धर्म श्रावग तणौं, मग हम देहु वताय ॥७७७॥
वोले मुनि वूझी भलैं, सव सुनिए मन लाय।
जिनमत कै अनुसारि सव, दैहौं तुम्हैं सुनाय ॥७७८॥
प्रथम कहौं किरिया कछू, जो सधि आवै सार।
तामैं कमी न कीजियो[1], करिकैं परम विचार ॥७७९॥
दोय घड़ी कै प्रात उठि, मन मैं जपि नवकार।
वहुरि करौ[1] किरिया सकल, जिंह प्रकार आचार ॥७८०॥

---

७७१ : १ भांति। २ आमणि।
७७३ : १ नरपोल्या। २ नांदलि।
७७५ : १ चौपई।
७७६ : १ ठहराए।
७७९ : १ कीजिगौ।
७८० : १ कहौं।

## क्रिया वर्नन

निसि ऊन्हौं अथवा छएयौ, जलतैं पात्र भराय।
वहर[1] भूमि के फिरन कौं, प्रासुक भुव मैं जाय ॥७८१॥
तामैं अैसी[1] जायगा, वरजी मुनिएँ साहु।
वहर भूमि कौं भूलिहू, एती ठौर न जाहु ॥७८२॥

चौपई : जहां जु[1] कोई देषत जांणौं, फुनि ह्वै प्रेतनि[2] तणौं ठिकांणौं।
परवत मस्तगि अरु जल मांहि, लषि कैं कवहू फिरिये नांही ॥७८३॥
फुनि वंवई देवल परहरिये, हलकी लीक मांहि नहि फिरिऐ।
फूलनि के वृषिनु कै नीचैं, डाभ वगन[1] की ठौहर वीचैं ॥७८४॥
हरी भूमि फुनि भूमि चिता की, गाय आदि पसु वैठक ताकी।
अगनि तणौं ह्वै कहूं[1] ठिकांणो, इन ठौहर मल मूत्र न ठांणौं ॥७८५॥
तलाव तैं दस हाथ परै ही, करै मूत्र यह वात वतैं ही।
इक सत हाथ परैं मल मोचै, नंदी तैं चौगुणौं न सोचै ॥७८६॥
जलत अगनिस्वर सूरिज चंदा, होय मुनिस्वर ग्यान अमंदा।
कवहू इनकौं देषत जाई, मल फुनि मूत्र न मोचौ भाई ॥७८७॥
वावैं हाथि[1] सऊच करीजे, जल कौ पात्र दांहिनैं लीजे।
जौ लगि हाथनि धोवै नांहीं, तौ लगि वस्त्रनि नांहि छुवांहीं ॥७८८॥

दोहा : अथवा वाहरि फिरन के, वस्त्र जिते जो होय।
तिन्हैं जुदे ही राषिए, छींवो करै न कोय ॥७८९॥
नंदी और तलाव मैं, सीचौ लेहु न मित।
प्रथम निवांण मलीन ह्वै, अण छांणेयौं जल हुंत ॥७९०॥
छांणे जलतैं धोइए, मांटी ले निज हाथ।
तामैं अैसी होय सो, मांटी तजौ अकाथ ॥७९१॥

---

७८१ : १ वहरि।
७८२ : १ एति।
७८३ : १ ज।  २ प्रेतन।
७८४ : १ उगन।
७८५ : १ कहीं।
७८८ : १ हस्त।

सोरठा : वृषि तलैं की होय, फुनि ह्वै नंदी कूप की।
ह्वै तलाव की कोय, ह्वै मल-मूत्र समीपि[1] की ॥७९२॥
सो मांटी मति लेहु, धोवन कौं निज हाथ तुम।
हिंसा होत अछेहु[1], यातैं वरजी है तुम्हैं ॥७९३॥
वांम हाथ वर तीन, प्रासुक मांटी तैं धुपैं।
फुनि मांटी जल लीन, दोऊ धोवै तीन वर ॥७९४॥

दोहा : दांतिण सूको कीजिये, जो सूको न मिलाय।
तौ पांचा परवी विनां, और कीजिये चार ॥७९५॥
जो कदाचि दांतिण तणौं, मिलै नही संजोग।
तौ द्वादस कुरला करै, मुष सुध होय मनोग ॥७९६॥
अव सनांन के करण को, विधि भाषत हौं तोहि।
जीवजंत लषि दूरि करि, फुनि आसुक भुव जोहि ॥७९७॥
प्रथम लगावो[1] तेल कौं, फुनि जल गरम मंगाय।
पहलैं पग कटि घोय फुनि, मस्तगि जल नषवाय ॥७९८॥
करैं मूत्र घोवै करनि, मइथुन अंति[1] संनान।
फिरि मल मोचै तौ करै, अर्ध सनांन प्रमांन ॥७९९॥
करि सनांन तैं अंग सुचि, फिरि सामायक ठांनि।
नांम प्रभू कौ लेहु भवि, विरियांतनैं निदांनि ॥८००॥
वहुरि प्रभू की कीजिऐ, पूजा अष्ट प्रकारि।
धरि प्रतिमां ह्वै तौ घरां, कै देहुरा मझारि ॥८०१॥
प्रभु कै सनमुषि[1] प्रथम ही, ठाढ़ो ह्वै कर जोरि[2]।
दरसन करि विनती करहु, विधिवत सीस निहोरि ॥८०२॥

## 'विनती'[1]

छप्पै : तुम दरसन तैं देव सफल मो मनिष जनम-हुव।
तुम दरसन तैं देव सकल अघ कष्ट टरि-गयव ॥

---

७९२ : १ समीप।
७९३ : १ अछेव।
७९८ : १ लगावै।
७९९ : १ अंत।
८०२ : १ सनमुष। २ करि जोरि।
८०३ : १ B missing ।

तुम दरसन तैं देव दोष दुष दालिद टलिहैं।
तुम दरसन तैं देव अमित मनवंछित फलिहै॥
करुनांनिधांन तारनतरन अव मैं तुम दरसन करिव।
वर तीन प्रथम जय निरसही कहि-कहि कर्मनकौं हरिव॥८०३॥

दोहा : नमसकार अष्टांग करि, दे प्रदक्षिणां[1] तीन।
जिन गुन पढि दरसन करहु, ह्वै प्रभु पद तल्लीन॥८०४॥

अरिल : प्रतिमा[1] ग्यारह आंगुल लौं ह्वै धात की,
ताहि[2] पूजि डावै धरि यह सुभ वात की।
होय जुदी जायगा तहां डव्वा रहै,
घर मैं कवहु न राषिवि राजी गुर कहै॥८०५॥

दोहा : अव पूजा की विधि सुनहु[1], भविजन अति मन लाय।
जैसें भाषी है गुरनि, तैसें[2] कहौं वनाय॥८०६॥

चौपई : वेदी[1] तैं[2] लषि दिसि ईसांन, मेर[3] काठकी[4] थापि सुजांन।
तापरि[5] जल वटि धारिए चाहि, पांडुसिला की नकल सुताहि॥८०७॥
वेदी तैं जिन प्रतिमां लेय, ता जलवटि परि आय धरेय।
वहुरि दसौं दिगपालनि जांन[1], जिनकौ विधिवत करि आह्वांन॥८०८॥
पूजि करो तिनकौ सनमांन, जथा जोग्य गुर-वचन प्रमांन।
फुनि ह्वै अर्घ प्रभू मुष पासि, विधि भिषेक प्रभु[1] करहु हुलासि॥८०९॥
कलस पंच भरि कैं सुनि सीष, क्रमतैं जल फुनि रस लै ईष।
घ्रत अरु दूध-दही सुभल्पाय, वहुरो सर्व वोषधी[1] वनाय॥८१०॥
जुदे-जुदे सनांन करवाय, अधिक-अधिक वाजित्र वजाय।
फुनि अंगोछि प्रतिमां सुभ काय, थापि ठौंर निज श्री जिनराय॥८११॥

---

८०४ : १ प्रदक्षणा।
८०५ : १ प्रतमां। २ ताही।
८०६ : १ सुनौं। २ सो कछु।
८०७ : १ एक। २ वोर। ३ मेरु। ४ काष्ट। ५ तिनपरि।
८०८ : १ जांनि।
८०९ : १ जिन।
८१० : १ वोषदी।

प्रथम हि षेत्रपाल कौं पूजौ, तेल सिंदूर धूप लै दूजौ।
वटुक दीप फल गुड लै भूरि[1], पढ़िकै मंत्र पूजि भरपूरि[2] ॥८१२॥
फुनि प्रभु कौं करिकै आह्वांन, पुस्पनितें पढि मंत्र सुजांन।
आह्वांन के पुस्प[1] जु होय, प्रभु के चरननि परि[2] मेल्हौ लोय ॥८१३॥

मंत्र. आ. स्वामिन संवौ, इत्यादिकां त्रिपदि मंत्र पढे।
ॐ ह्रीं अर्हं श्री पर्म व्रंह्म अतरो वुतरावुतर संवौं षट् आह्वाननं ॥
अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापना अत्र मम सनेहतौ भव भव वषट् सन्निधापनं ॥†

*दोहा :* मन वच तन करि सुद्ध सव, मुषतैं मंत्र उचारि।
दर्व्य चढावो आठ भवि, प्रभु की ओर निहारि ॥८१४॥
जल गंगादि सुगंध करि, धार चरन प्रभु देहु।
सो [लुटि] के तीनौं जगत, करत पवित्र सु ऐहु ॥८१५॥[1]

ॐ ह्रीं अर्हं श्री परम व्रंह्मणे अनंतानंत ज्ञांन सक्तये ॥इदं मंत्र ॥

*दोहा :* दर्व्य दर्व्य परि मंत्र यह, पढौ भवि सु मन लाय।
और पढत सो जोग्य नहि, नूंतन धरे वनाय ॥८१६॥[1]
गरभ[1] जनम[2] तप ग्यांन अरु, पंचम पद निरवांन।
यह मुषतै उच्चारिकैं, दर्व्य चढाय महांन ॥८१७॥
चंदन अरु कपूर लै, केसरि मद्धि घसाय।
चरचहु श्री प्रभु के चरन, भव अताप मिटि जाय ॥
अषित सुगंधित ऊजले, कुंद पुस्प सम आंनि।
पांच पुंज प्रभु अग्र धरि, मनु पुनि पुंज समान[1] ॥८१८॥
कुंद कंज मंदार[1] अरु, पहुप मालती जाय।
भ्रमर गुंज तिन परि करत, सो जिन चरन चढाय ॥८१९॥

---

८१२ : १ A भूरी। २ A पूरी।
८१३ : १ पहुप। २ missing।
८१५ : १ गंगादिक जल ल्याय कैं, सउगंधित करि लेहु।
अंध्रि पीठ जिन विंव कै, जल धारा कौं देहु ॥८१९॥
८१६ : १ Not at all in B.
८१७ : १ गर्भ। २ जन्म।
८१८ : १ समांनि।
८१९ : १ संदारु।

---

†The entire mantra not given in B.

नांना विंजन दधि घिरत, दूग्ध[1] भात पकवांन।
प्रभु के मुष आगें धरौ, कनक थाल भरि आंनि ॥८२०॥
पंच-दीप की आरती, जोय फेरि प्रभु पास।
जीति मोहवा जे भयो, पंचम ज्ञान[1] प्रकास ॥८२१॥
अगुर सांम[1] अंवर अवर, वावन चंदन लेय।
फुनि करि धूप दसांग भवि[2], प्रभु मुष आगें षेय ॥८२२॥
श्रीफलाम्र दाड़िम कपिथ, नारिंग पुंग विजोर।
इन दै आदि चढाय प्रभु, पद ढिगि सरस किसोर ॥८२३॥
करहु अष्ट द्रव्य ऐकठे, अरु नंद्यावृत ठांनि।
दोव साथिया सहित भवि, धरो अर्घ सुषदांनि ॥८२४॥
अैसें पूजा अष्ट विधि, करहु भाव करि सुद्ध।
वहुरयौं पढि जयमाल कौं, अर्घ चढाय सुवुद्ध ॥८२५॥
फुनि पढि सांति जु सुमन तैं, पढों विसर्जन-मंत्र।
ता पीछैं दै आसिषा, विघन-हरन जग जंत्र ॥८२६॥

आह्वांन[1] (नैव जांनांमि इत्यादि मंत्र)[2]

अह्वांन के पुष्प[3] की, देहु आसिषा लोय।
और ठौर के पुष्प तौ, विघन हरन नहि होय ॥८२७॥
वहुरि सास्त्रनि श्रवण करि, करै गुरनि की भक्ति।
दया भाव राषै सदा, दांन देय विधि जुक्ति ॥८२८॥
अव क्रिया[1] सुनि श्राविका, तणी[2] कछुक हित ठांनि।
उठि प्रभाति नवकार मनि, जपै दया उर आंनि ॥८२९॥
वहर भूमि दांतिण तणी, किरिया जिसै प्रकारि।
कहि आयो जो पुरिष कौं, सोही करै विचारि ॥८३०॥

चौपई : पैं निति तिरिया अर्ध सनांन, करै[1] सुभाषी यहै प्रमांन।
प्रासुक भुव लषिकैं जिय जंत, मस्तगि परि जल नहि नाषंत ॥८३१॥

---

८२० : १ दुगध।
८२१ : १ A ग्यांन।
८२२ : १ स्यांम। २ दशांग।
८२७ : १ आहवान। २ *not in B*। ३ पुष्प।
८२९ : १ A किरिया। २ तनी।
८३१ : १ करहु।

दोहा : सूरज[1] कौ परकास ह्वै, तवैं वुहारी देहु।
कै तौ कूटी मूंज की, कै अति कोमल लेहु ॥८३२॥
जीव जंत कौं वस्त्र तैं, पहलैं दीजे टालि।
वहुरि वुहारी दीजिये, निज नेत्रनितैं निहालि ॥८३३॥
चूल्हा की वांनी सवै, काढै लषि कैं जीव।
फुनि पांडू पीली तरणी[1], चौकौ देत सदीव ॥८३४॥
चौका यातैं दीजिये, मृतक जीव जो कोय।
लेय[1] विलाई आदि जिय, वामग निकसे होय ॥८३५॥
नई भूमि जो होय तौ, जलतैं छिड़का देहु।
जो चूनां की होय तौ, धोय सुद्ध करि लेहु ॥८३६॥
लकड़ी अथवा ऊपले, सूके चूल्है वालि।
वीधे ह्वै जालनि सहित, तिनकौं दीजे[1] टालि ॥८३७॥
निज वा उत्तिम[1] जाति तै, जल मंगाइऐ सुद्ध।
नीच जाति कौं भूलिहूं, छुवन न देहु सुवुद्ध ॥८३८॥
पांणी छांणौं जुगति सौं, कपड़ा[1] गाढो[2] ल्याय।
हाथ अढाई दोवरा, इक नांतिणौं कराय ॥८३९॥
ले करवा तल ढांकणौं, टपका परन न देय।
करै जिवांण्यां[3] जुगति सौं, फुनि वा जलकौं लेय[2] ॥८४०॥
होय जहां कौ जल जहां, भेजि देहु भविराय।
वामैं आछी जुगति सौं, दीजे ताहि मिलाय ॥८४१॥
चंदवा चूल्है परहडै, ऊपरि इक-इक राषि।
जाले जिय षोटी वसत, पड़ै नही यह साषि ॥८४२॥
नाज मंगावो देषि कैं, वीध्यौ घुण्यौं न होय।
ताहू कौं अति सोधिकैं, षोटै पीसै जोय ॥८४३॥

---

८३२ : १ A सूरिज।
८३४ : १ A तर्णौं।
८३५ : १ A लेई।
८३७ : १ दीज्ये।
८३८ : १ उत्तम।
८३९ : १ कपरा। २ गाडौं।
८४० : १ तलि। २ देहु। ३ जिवाण्यौं।

चाकी ऊंषल पोति कैं, पीसै षोटैं नाज।
नीच जाति के हाथ तैं, ऐ न करावै काज ॥८४४॥
वहुरि चालणी छाजले, चमड़ा विन[1] जे[2] होय।
तिनतैं छांणैं फटकिये, नाज सु दोष न कोय ॥८४५॥

सोरठा : विन सोध्यौ ह्वै नाज, तरकारी धोयें विनां।
रसोईन[1] मैं साज, ए आवा दीजे नही ॥८४६॥
ऊन हाड़ चमड़ा ज, फुनि षोटी जो वस्त ह्वै।
रसोईन मैं साज, कवहु न आवा दीजिये ॥८४७॥
जे घर मांहि होय, तौला हांडी फुनि चरी।
तिन्हैं उघाड़ी कोय, राषि न कवहूं रांधतां ॥८४८॥
घिरत तेल जल कोय, चमड़ै परस्यौ हू जु ह्वै।
ताहि न षावो कोय, वहुरि हींग कौ आदि दै ॥८४९॥
या विधि तिय सुचि ठांनि, पहरै उत्तम[1] वस्त्र कौं।
दया भाव उर आंनि, करै रसोई जुक्ति सौं ॥८५०॥

दोहा : वहुरि पुरिष जीमण करै, रसोईन[1] मैं पैठि।
तौ सनांन करि कैं करै, ऊजल धोवति वेठि ॥८५१॥
जो सनांन परभाति कौं, करि फिरि फिरवा[1] जाय।
तौ कटि[2] तक न्हाएं विनां, सुद्ध न ह्वै निज काय ॥८५२॥
प्रभू पूजि आवै घरां, जवैं तयारी होय।
सवैं रसोई की सुचित, तव यम[1] करिये लोय ॥८५३॥
करै ग्रहस्थी षट करम, जिन विन[1] सरै न कोय।
तिनकौ दोष जु आवसिक, जतन कियें हूं होय ॥८५४॥
ताकौ दोष मिटै सु यम, सिघ सवकी कढवाय।
चढ़वावै भगवंत कौं, जिन-देवल मैं जाय ॥८५५॥

---

८४५ : १ विनि। २ जो।
८४६ : १ रसोईनि।
८५० : १ A उत्तिम।
८५१ : १ रसोइन।
८५२ : १ A फिरिया। २ तकि।
८५३ : १ इम।
८५४ : १ विनि।

फुनि द्वारा पेषण करै, जो मुनि आवै कोय।
ताकौं लै पडगाहि दै, सुद्ध अहार जु सोय ॥८५६॥
पैंऐ कवहु न दीजिये, मुनि कौं भोजन दांन।
विन जल दधि घ्रत और जो, वास्यौ भोजन जांन ॥८५७॥
वांदे वांदी पांहुने[1], मंत्र जंत्र अरु देव।
इनकै निमित कियो जु ह्वै, सो मुनि दै न तजेव ॥८५८॥
वीध्यौ भूठो[1] वरण-च्युत, रोग वधांवन वार।
सूको जीरण[2] चलित रस, रिति विरुद्ध दुषकार ॥८५९॥
आयो ह्वै परगांव सौं, चमड़ै दुरजन कोय।
परस्यौ विल्ली तुरक कौ, निंदनीक जो होय ॥८६०॥
फुनि परस्यौ ह्वै रजसुला, तिय घर की का आंन।
ए सव दूषण टालिकैं, दैं मुनि भोजन दांन ॥८६१॥

## रजस्वला[1] वर्नन

रजसुलानि तिय कौ वरन, कछु यक कहौं सुभाय।
ग्रंथनि कौ मत पाय कैं, सो सुनिऐं चित लाय ॥८६२॥
होत रितवती जो त्रिया[1], जाके हैं द्वै भेद।
ऐक प्रक्रत इक विक्रत है, विधि सुनि वहुरि निषेद ॥८६३॥
ह्वै जोवन मद रोग तैं, विक्रत सु होय अकाल।
सो सुध ऐक सनांन तैं, त्रय दिन गनैं न लाल ॥८६४॥
होत मास कै मास जो, ताहि प्रकृत[1] तू जांनि।
निसि आधी वीतैं जु ह्वै, तवतैं त्रय दिन मांनि ॥८६५॥

*छंद पद्धरी :* इन तीनौं दिन कै मांझि जोय,
एकांत विषै तौ रहै सोय।

---

८५८ : १ पांहुनें। २ A निमति।
८५९ : १ भूठ्यौ। २ जीरन।
८६२ : १ A रजसुला।
८६३ : १ तिया।
८६४ : १ गिनैं।
८६५ : १ A विक्रत।

चित राषै सुस्थ[1] जु धारि मौंन,
परसै न काहि नहि करै गौंन ॥८६६॥
चरचा न करै गुर देव धर्म,
षसवोई सूंघत नांहि पर्म।
दिन तीन जु नीकैं सील पालि,
भोजन इक वेर करै सम्हालि ॥८६७॥
गोरस न षाय काजल करै न,
गंध लेप न माला उर[1] धरै न।
मुष निज गुर नृप कुल देव--देव,
नहि लषैं आरसी नहि लषेव ॥८६८॥
फुनि अपनौं भी जो पीव होय,
तिह साथि वोलिऐ हू न कोय।
वृष[1] तलि फुनि सोवत षाट नांहि,
जप मंत्र हृदै हू नहि करांहि ॥८६९॥
जीमैं विन कांसी और पात्र,
पातलि अंजुली मधि षुध्या[1] मात्र।
तीनौं दिन तौ करिकै सनांन,
घर काज करै कोउ न आंन ॥८७०॥
चौथै दिन घटिका छह प्रमांन,
दिन चढै तवैं करिकैं[1] सनांन।
भीटै सव कौं भोजन करेय,
पंचम दिन गुर फुनि देव सेव[2] ॥८७१॥
निज मंदिर मैं करिये सनांन,
नदी तलाव मति जाहु आंन।
वहुरचौं अव सुनिये और वैंन,
नर नारि वहुरि ऐती करैं न ॥८७२॥

---

८६६ : १ सुसद्द।
८६८ : १ उ।
८६९ : १ वृिष।
८७० : १ क्षुधा।
८७१ : १ करि सुव। २ सेय।

दोहा : तिय रतिवती जु जांनि कैं, वतलावो मति कोय।
ऐक वास तैं सुध ह्वै, वतलायें तैं लोय ॥८७३॥
सपरस कीतौ कांचली, वस्त्रनि तैं इक[1] हाथ।
रहिये दूरि सु तीन दिन, अवर सुनौं इक गाथ ॥८७४॥
वैठी सूती ह्वै जहां, फुनि भोजन जहां[1] कीन।
सो भुव लीपैं सुद्ध ह्वै, नाही रहै मलीन ॥८७५॥
वालक पीवै जो सतन, छांटे तैं सुध होय।
वड़े[1] वाल परसै जु को, न्हायें सुचि ह्वै सोय ॥८७६॥
रितिवती[1] जु जिह पात्र मैं, भोजन कीन्हौं[2] चाहि।
तामैं भोजन जो करै, दोष लगै अति ताहि ॥८७७॥
वस्त्र-जुक्त न्हावै वहुरि, दोय करै उपवास[1]।
तव ताकौ दूषन मिटै[2], इम गुर करैं प्रकास ॥८७८॥
पात्र वस्त्र रहवा[1] तणी, ठौहर परसै कोय।
न्हावै अपराजित जपै, सतव सु तव सुध होय ॥८७९॥
सुकवि कहांलौं वरनवै, रतिवति दोष निहारि।
लोक-विरुध जो औरहू, टरै सु दीजे[1] टारि ॥८८०॥
असी रितिवति जांनियें, जो नारी घर मांहि।
तौ मुनि भोजन देहु मति, अति ही दोष लगांहि ॥८८१॥
वरनन ताके दोष कौ, करै[1] सुकवि अस कौंन।
द्वारा पेषण हूं न करि, ता दिनि[2] रहु[3] गहि मौंन ॥८८२॥
जो घर मैं ह्वै सुद्धता, तौ मुनि कौं पडगाहि।
विधिवत नवधा भक्ति करि, भोजन दीजे ताहि ॥८८३॥
जव अहार कौं ले चुकै, तव वन[1] मुनि कौं जाय।
निज श्रावक निज द्वारलौं, आवहु भवि पहुचाय[2] ॥८८४॥

---

८७४ : १ A यक।
८७५ : १ जहं।
८७६ : १ वडो।
८७७ : १ रतिवती। १ कीनौं।
८७८ : १ A व पवास। २ टरै।
८७९ : १ A रैहवा।
८८० : १ दीज्ये।
८८२ : १ A missing। २ दिन। ३ रहि।
८८४ : १ उन। २ A पौंहचाय।

जो मुनि हूं नांहीं मिलै, श्रावक हू नहिं होय।
तौ भूषे कौं दीजिऐ, दया भाव करि लोय ॥८८५॥

## दांन वर्नन

जिनमत मांहीं दांन ऐ, गुरनि वताये च्यारि।
सो सवही कौ देहु भवि, मनमैं हरष विचारि ॥८८६॥
लषिकैं जांनि सुपात्र कौं, दीजे दांन अहार।
औरनि कौं छुध्या निमति, देहु दया उर धारि ॥८८७॥
वोषदि[1] जोग्य वणाय करि, जथा-जोग्य तुम देहु।
रोग मिटै रोगीनु कौ, तुम भव भव सुष लेहु ॥८८८॥
ग्रंथ जिते जिनमत तणों, तिन्हैं लिषाय स्वरूप।
कमडल पोछी वस्तिका, दीजे गुरनि अनूप ॥८८९॥
जीव जंत प्रांणी सकल, ताकौं मारत कोय।
ताहि वचाय उपाय करि, अभय दांन यह जोय ॥८९०॥
ऐही च्यारचौ दांन हैं, महा जगत मैं सार।
या भव वारापार तैं, ले पौंहचावैं पार ॥८९१॥
वहुरि श्रावकनि कौं कहे, दक्षि करन ए च्यारि।
पात्र सकल अरु सम दया, तेहू देहु विचारि ॥८९२॥
पात्र मुनिश्वर फुनि कहे, श्रावक समकितवान।
भोजन दे फुनि वस्तिका, कमड़ल पीछी दांन ॥८९३॥
सकल दक्षि यह जांनि तू, परिग्रह कौ करि त्याग।
धांम कुटंव धन आदिसौं, तजैं सर्व अनुराग ॥८९४॥
सुत दै आदि वुलाय सव, सौंपै घर कौ भार।
आप निरापेषी रहै, पालै तप-व्रत सार ॥८९५॥
समदति याकौं कहत हैं, साध धर्मी ह्वै कोय।
अथवा वहण सु भांणिजी, होत जवांई सोय ॥८९६॥
हय गय रथ धन धांन्य धर, वस्त्र आभरण कोय।
इन दैं आदि जु दीजिए, जथा-जोग्य जिह होय ॥८९७॥

---

८८८ : १ औषधि।

दया दक्षि प्रांणी सकल, भूखे रोगी जांनि।
वालक वूढा तरुण कौं, जथा-जोग्य[1] दै दांन ॥८९८॥
ए च्यारचौं ही दक्षि हू, कहे जिनागम मांहि।
करि विचार अरु दीजिए, यामैं दूषन नाहि ॥८९९॥
दत्ति समै लषि दीजिए, दांन सु निति प्रति देहु।
यथा-सक्ति तव आप निज, भोजन सुद्ध करिहु ॥९००॥
जिनमत के अनुसार तैं, कहें दांन अरु दत्ति।
भाव सुद्ध करि दीजिऐ, सुभ फल पैहै[1] सत्ति ॥९०१॥
यथा-सक्ति दै दांन फुनि, निज जीमत ह्वै सुद्ध।
ऊजल धोवति वेठि करि, साध मौंन[1] सुवुद्ध ॥९०२॥

## मौंनि वर्नन

भौंहा रेषे[1] पै नही, अंगुरी तै न वतांहि।
नांहि हलै न षंषारिये, सोही मौंन कहांहि ॥९०३॥
वहुरि जीमतां पालि भवि, अंतराय ये सात।
मांस मृतक मद रुधिर फुनि, हाड़ चाम छह वात ॥९०४॥
ए तौ नांहीं देषिऐ, फुनि जाको ह्वै नेम।
थाली मैं आवै तऊ, मुष मैं देहु न केम ॥९०५॥
जिनमत मैं तजिवो कहे, ऐ वाईस अभष्य।
तिनकौं लेहु विचारि भवि, षावो तजौ प्रतष्य[1] ॥९०६॥

*कवित मि. उ.:* कंद मूल वोला निसी भोजन तुषार विस,
संधांणैं सु-घोल[1] वडा कवहू न षाइऐ।
मधुमद मांषन चलितरस मांटी मांस,
वहु-वीजा वैंगण अजांण फल गाइऐ ॥

---

८९८ : १ A जोगि।
९०१ : १ ह्वै है।
९०२ : १ मौंनि।
९०३ : १ A राषे।
९०६ : १ A षतक्ष।
९०७ : १ औघोल।

तुछ फल पीलू षणां ऊंवरा कठूंवरा[2],
सु वड़वाला पीपला ऐ तनक न ल्याइऐ[3]।
श्रावग कौं यनकौ सरव त्याग कह्यौ,
ऐही वाईस अभष्य जिनमत मैं वताइऐ ॥६०७॥

दोहा : जो सधि आवै तौ भलैं, मौंनि और अंतराय।
पैं ओ सकल हरीनु की, मरजादा करि षाय ॥६०८॥
धात-पात्र मैं जीमिवो, भाष्यौ[1] है उत्तकिष्ट।
जो न मिलै तौ जीमणौं, पातलि हू मैं सिष्ट ॥६०६॥
ता पातलि के भेद ह्वै, सूकी दीजे[1] त्यागि।
तामैं जीव पड़ै घनें, जाला रहै जु लागि ॥६१०॥
व्यौपारी जो होय सो, करै भलौ व्यौपार।
चाकर करि सुभ चाकरी, दर्व्य उपावो चार[1] ॥६११॥
पैसा घरे पसेव कौं, लाय रसोई मांहि।
और तरह कौ होय सो, यामैं खरचौ नांहि ॥६१२॥
तजहु अथांणौ तेल कौ, फुनि वजार कौ चून।
छाछि पहर सोला पछैं, षांण तणी करि मूंन ॥६१३॥
भुरडी कहैं जवारि की, छोला दैंहगी होय।
आदि वाजरे के सिरा, होला करहु न कोय ॥६१४॥
दोय ढालि ह्वै नाज की, ता संगि दही न षाय।
यातैं वरजी है गुरनि, गलै जीव पड़ि जाय ॥६१५॥
होय चलित-रस जो वसत, फल दें आदि अहार।
वहुरि मिठाई हूं चलित, षावो तजौ प्रकार ॥६१६॥
तजौ ऊंट का दूध की, षीर षांण भविराय।
यामैं दोष लगै अधिक, हिंसादिक कौ आय ॥६१७॥

---

६०७ : २ कठुवरा। ३ लाइए।
६०६ : १ A लाष्यौ।
६१० : १ दीज्ये।
६११ : १ A चारुं।

दोय पहर दिन जब चढै, मद्धि घड़ी घटि दोय।
तब तैं सांमायक करै, च्यारि घड़ी लौं लोय ॥६१८॥[1]
बहुरि उतावलि होय को, तौ लषि ब्यौंत विचारि।
नाम लेहु प्रभु कौ भलैं, घड़ी ऐक ह्वै च्यारि ॥६१९॥
या विधि ही संध्या तरणौं, सांमायक तू ठांनि।
घड़ी दोय दिन वहुरि निसि, घड़ी दोय लै मांनि ॥६२०॥
निसि वीतै यक पहर जब, तब गृहस्थ जो होय।
निज तिय रिति सेवन करै, पहलैं करहु न कोय ॥६२१॥
तामैं तैं परवी दिवस, चौदसि आठैं जांनि।
त्यागै निज पर सव तिया, ते जग मैं गुनषानि ॥६२२॥
पर-तिय कौं तौ जांनि कैं, करै सर्वथा त्याग।
परवी दिन फुनि दिवस कौं, निज तिय तजि वड-भाग ॥६२३॥
यह तौ विधि तुमकौं कही, फुनि सुनिऐं भविराय।
घर मैं धन वहु होय तौ, जिन-मंदिर चुनवाय ॥६२४॥
फुनि पूजा के उपकरण, नऐ नऐ करवाय।
झारी प्याला आरती, कलस जलौटि वनाय ॥६२५॥
ठौंणां अर धूपायणां, झांझि झालरी थार।
चंदवा आदि वनाय करि, धरि देहुरा मझार ॥६२६॥

---

६१८ : १ A includes the following additional lines between (917-918) without disturbing the verse order.

तापरि साषि धर्मोमृत क्रतेन छप्पै

विरल मूंग उड़दादि धान्य दो दालि तणे जे।
काचे दधि तक्र मैं मेलि नहि षांण भणे जे॥
प्रात गले कै मद्धि जीव वहु उपजि मरैं हैं।
धर्म्मामृत श्रावकाचार मैं वरन करै हैं॥
मेवादि तणी दो दालि ह्वै तिनकौ विदल नहीं धरयौ।
भनि वषतराम ऐसैं सुगुर ग्रंथनि मैं वरनन करयौ ॥१॥

दोय दालि कौ धांन्य फुनि, दुग्ध मिलाय न षाहु।
पत्र जाति जे हरित हैं, चत्रमांस तजि साहु ॥२॥

नए बनाय [illegible] प्रभु, फुनि प्रतिष्टा कराय।
चव विधि सं[illegible] [illegible]य भवि, तीर्थनि संग चलाय ॥६२७॥
धन पाये कौ फल यहैं, दांन पुन्य जिन-धर्म।
इनमैं धन वहु षरचि हौं, तौ पैहौ सुष मर्म ॥६२८॥

## अथ सूवा सूतिग वर्नन

दोहा[1] : सूवा सूतिग हू तणी, कछु यक सुणियें वात।
मरजादा माफिक करै, मिटै तास उतपात ॥६२६॥
सूवा की यह विधि तिया, करै चतुर्थ सनांन।
तव तैं मांस जु तीसरै, जात जु गर्भाधांन ॥६३०॥
स्राव नाम ताकौ कहै, इक सनांन ह्वै सुद्ध।
मांस पंच[1] मैं षष्ट मैं, जात सु सुनहु सुवुद्ध ॥६३१॥
नांम पात ताकौ कहै, सूवो दिन छह पांच।
गिनिऐ न्हांऐ सुद्ध[2] ह्वै, यहै मांनि तुव सांच ॥६३२॥
होय सातवें आठवें, नवैं सु कहि परसूति।
ताकौ सूवो दस दिनां, फुनि न्हाऐं सुध भूति ॥६३३॥

## सूतिग वर्नन

दोहा[1] : वालक मूवो होय तौ, सूतिग गिणि दिन एक।
जौ वालक पौढौ षिरै, तौ त्रय दिनां गिणेक ॥६३४॥
वड़ो पुरिष[1] कोई षिरै, तै ताकौ सूतिग ऐहु।
दिन द्वादस औरै क्रिया, लोक प्रसिद्ध करेहु ॥६३५॥
यातैं यह वरनन कियौ, मुनि कौं भोजन दांन।
सूवा सूतिग मांहि तुम, भूलि न देहु सुजांन ॥६३६॥
ऐ तौ श्रावग के कहे, किरिया फुनि आचार।
तामैं तैं आवे जु सधि, सो सव साधहु सार ॥६३७॥
अव सुनिऐ श्रावग-धरम, कछु यक कहौं वनाय।
तातैं अघ नसि स्वर्ग लहि, फुनि सिवगति कौं जाय ॥६३८॥

---

६२६ : १ missing।
६३१ : १ पांच।
६३२ : १ शुद्ध।
६३४ : १ A missing.
६३५ : १ पुरष।

## अथ श्रावग-धर्म वर्नन

*दोहा :* अनहिंसा रु अचौर्य फुनि, (अ)सति[1] ब्रह्मचर्य पालि।
परिगृह करि परमांण ऐ[2], अणुव्रत पंच सम्हालि ॥६३९॥
हिंसादिक कौं त्यागि हौ, सप्त बिसन के साथ।
पलिहै जिनमत तोहि तव, जपिहै जिन-गुन-गाथ ॥६४०॥
सुनहु अहिंसा कौ कथन, भविजन अति मन लाय।
जीव जंत प्रांणी सकल, तिनतैं रहु समभाय ॥६४१॥
जीव-वध[1] मति कीजियो, कवहू मन वच काय।
दुष-हू काहू जीव कौं, वस लागत मति ध्याय[2] ॥६४२॥
पुंन्य न पर-उपगार सम, जो ह्वै करवा जोग्य।
पर-पीड़न सम पाप नहि, है यह धर्म मनोग्य ॥६४३॥
भोजन निसि कौं करन तजि, रांधै भी मति कोय।
जीव पड़ै जामैं अधिक, मरैं सु हिंसा होय ॥६४४॥
फुनि हिंसा के करन के, तजिए सकल उपाय।
निज मन वच तन तैं वहुरि, और सुनौं भविराय ॥६४५॥
हिंसा करवो त्यागि फुनि, त्यागि देन उपदेस।
वृथा लगै उपदेस तैं, अनरथ दंड विसेस ॥६४६॥
सो यह अनरथ दंड कौ, वरनन कहौं वनाय।
गृंथनि के अनुसार तैं, सोहू तजौ सुभाय ॥६४७॥

*छंद भुजंग प्रयात :* कहै एक आछी हवैली वनावो,
कुवा वाग बाड़ी तलाई षुदावो[1]।
परचौ मेह कीजे अवैं क्यौं न षेती,
पलैगो कडूवा सवै नाज सेती ॥६४८॥
भए कापड़ा मैल मैं सो धुपावो,
अवैं कातरचा क्यौं न वेगे करावो।
पड़े षाट मैं जीव धूपैं नषावो,
परी सीस औ वस्त्र मैं जूं कढावो ॥६४९॥

---

६३९ : १ (अ) injured. २ यह।
६४२ : १ वद्ध। २ द्याय।
६४८ : १ A षनावो।

कहै ब्याह बेटा[1] तरणौ बेगि कीजे,
सुता के अबैं हाथ पीला करीजे।
तिहारो जु वैरी अबैं पासि आयो,
लड़ौ याहि मारो चहौ चैन पायो ॥९५०॥
बड़ो वृछ[1] है याहि वेगे कटावो,
भले षाट चौकी किवाड़ैं वनावो।
पड़्‌चौ[2] है कजोड़ा[3] बुहारी न दीजे,
भली वावड़ी ऐक आछी न कीजे[4] ॥९५१॥
तिया कौं कहै सीस गुंथाय लीजे,
इन्हैं[1] आदि ए सीष काहू न दीजे।
कहौ तौ कहौ दांन पूजा करावो,
करौ वास औ देहुरा कौं वनावो ॥९५२॥

*दोहा :* मांगे हू दीजे नही, जातैं हिंसा होय।
तिनहूं के कछु नांम ये, सुनियें लज्जा षोय ॥९५३॥

*छंद भुजंग प्रयात :* मगे दैंन कौं राछ आछे वनावैं,
करावैं प्रसंसा भलै चैंन पावैं।
हला मूसला ऊंषला देत मांगे,
कटारी छुरी षेट वंदूक सागैं ॥९५४॥
कमांणौं क्रपांणौं कडाही[1] गंडासी,
कुसी चावका जेवड़ा मूंज फासी।
भले अंकुसा नांथ आछी नकेलैं,
नई पोटली चांम की ले सकेलैं ॥९५५॥
षुरल्ला[1] षुरप्पा विसोले सु नाड़ी,
तई सांकलै डांग घोटा कुहाड़ी।
चकी फाहुड़ा आर औ दांतला जे,
वली आगि औ लाकड़ी ऊपला दे ॥९५६॥

---

९५० : १ वेटी।
९५१ : १ वृछि। २ परचौ। ३ कजोरा। ४ करीजे।
९५२ : १ इन।
९५५ : १ कढाई।
९५६ : १ परल्ला।

षिलावै जुंवां भांगि आफू तमाषू,
मगी दे मुकररै तियाकैं भिलाषू।
इनैं आदि संसार मैं वस्त हिंसा,
दिऐं दोष लागै कहो का प्रसंसा ॥६५७॥

*दोहा :* कहियतु ए षोटे विणज, जिनतैं उपजै पाप।
तो काहे कौं कीजिये, गहि श्रावग की छाप ॥६५८॥

*छंद पद्धरी :* दारु सावण मद लोह जाति,
तिल लूंण सिघाड़ा चलित कांति।
वीधौ अन सहत[१] सु कंद मूल,
गुड़ तेल नीलि आफू समूल ॥६५९॥
इन आदि सवै हिंसा प्रकार,
व्योपार तजौ भवि करि विचार।
लूंण्यो घटिका द्वै राषि मीत,
पीछैं तवाय[१] लीजे नचीत ॥६६०॥
निज कारिज रौंष हर्यौ न काटि,
षेती मति करि मति तोलि घाटि।
उच्चाटन औ वसिकरन मंत्र,
इन आदि और औषधि[१] रु तंत्र ॥६६१॥
जिनमैं हिंसा कौ लगै दोष,
सो न करि रहौ[१] गहि[२] कैं संतोष।
पर जीवन कौं दुष कष्ट जांनि,
दे मति तजि आरति रौद्र ध्यांनि ॥६६२॥
हिंसक जीवनि पालिऐ नांहि,
कुत्ता विल्ली वुगवो सतांहि।
तूती मैंनां सिकरा[१] सिचांण,
जलकुही वाज चंडूल वांण ॥६६३॥

---

६५९ : १ सहैत।
६६० : १ तवाइ।
६६१ : १ A वोषधि।
६६२ : १ गहौ। २ रहि।
६६३ : १ सिकरे।

इन आदि जु हिंसक जाति जीव,
तिनकौ पालण तजिये सदीव।
मैंना सूवादिक जीव कोय,
मत्ति राषहु पिंजरा मांहि गोय ॥९६४॥
वांध्यौ न राषि जिय करौ पोष,
वंदीषांनें कौ लगैं दोष।
पसु और पषेरु नर सम्हालि,
वेचे मति कवहू पालि-पालि ॥९६५॥
पसु आदि सवारी कौं रहै सु,
तिनतैं हिंसा हो वो तजै सु।
गाड़ी षर ऊंट सु वैल आदि,
मरजाद सिवांय न वोऊ लादि ॥९६६॥
भूषे गरमी तैं थकै कोय,
मारिए नहीं चिंडाल होय।
धरती न षोदिये विनां कांम,
जल नाहक नांषहु मति भिरांम ॥९६७॥
विन काजि आगि वालिये नांहि,
विन गरम वीजनां क्यौं हलांहि।
जे वनसपती है दोव आदि,
विन काजि चूंटवो[1] करि न वादि ॥९६८॥
तरकारी फल अरु पत्र जाति,
विन सोधी षाहु न निसि प्रभाति।
फूलन की तरकारी जु होय,
मति षाहु[1] हरी कवहू न कोय ॥९६९॥
डोडा रु सुपारीफल[1] सु आदि,
सारे न षाइऐ कवहु वादि।

---

९६८ : १ चूंटिवो।
९६९ : १ षाय।
९७० : १ सुपरीफल।

फिरवो फिरवावो विनां काजि,
करिये न, लगत है दोष साजि ॥६७०॥
जल माड गरम भुव मति नषाय,
सीतल[1] तैं अगनि न दै बुझाय।
ऊन्हौ सीलौ जल मति मिलाहु,
सारे सांठे कौं मति चषाहु[2] ॥६७१॥
वहु जीव गांठिया की मझारि,
करि चूंषि गंडेरी वहु प्रकारि।
वदरीफल कवहू षाय मत्ति,
बंदारै[1] तौ लट कटै सत्ति ॥६७२॥
सारो मुष मैं दे लट सु जाय,
थिचि जैहै लट जो थेचि षाय।
यातैं याकौं तजि देहु जांन,
फुनि और सर्व करिये प्रमांन ॥६७३॥

सोरठा : जीमिन कवहू पांति, तू विन जाणयां नर तणी[1]।
मांस दोष इह भांति, लागत है सव नरनि कौं ॥६७४॥
घिरत निमत्ति हू कोय, गाय[1] भैंसि नहि राषिये।
हिंसा अति ही होय, अलप नफौ टोटौ अधिक ॥६७५॥
षेती निज घरि संत, करिये नांहीं सर्वथा।
लागै दोष अनंत, ताकौं कवि वरणि न सकै ॥६७६॥

दोहा : जीव जाति के भेद छैं, इक थावर त्रस ऐक।
तामैं हिंसा त्रसनु[1] की, करहु न गहिकैं टेक ॥६७७॥
थावर कौ तौ आवसिक, लागत है निति पाप।
सोहू हिंसा-भाव तजि, टलै सु टालि अताप ॥६७८॥

---

६७१ : १ सीला। २ A चुषाहु।
६७२ : १ A बंदारय।
६७४ : १ A निर तणी।
६७५ : १ गाइ।
६७७ : १ त्रिसन।

## अथ तियनु कौं उपदेस वर्नन†

दोहा : श्रावग-कुल मैं आय कैं, मारि लीष हु न जोय।
अस्ति ऊंन भोजन तणी, ठौर न ल्यावो कोय ॥६७६॥
लीष अस्ति अरु ऊंनकी, जो न मांनिहौ सीष।
तौ भव-भव मैं वोझ ह्वै, भलैं मांगिहौ भीष ॥६८०॥
श्रावग के घर मैं वहुरि, घर चिंडाल के मांहि।
यन वातनि कौ भेद है, सो सठ मांनत नांहिं ॥६८१॥
अस्ति रसोई ल्यांन कौ, तजिवो मांनैं षेद।
श्रावग अरु चिंडाल घर, तौ कछु रह्यौ न भेद ॥६८२॥
वरत करै त्यागैं अधिक, हरित काय दै आदि।
लीषहु तन जो नां तजैं, तौ सव किरिया वादि ॥६८३॥

## अथ असत्ति वर्नन

असत्ति वृति[1] है दूसरो, झूठ न वोलहु मित।
वचैं जीव झूठी कहें, तौ वोलिये[2] निर्चित[3] ॥६८४॥

## अचोर्य व्रत वर्नन[1]

तीजौ व्रत चोरी तजण, चोरी करहु न कोय।
भोलौ लेषा मैं न करि, पडी वस्त्र तजि लोय ॥६८५॥
धरोहरि धरि मरि गयो, तिह धन घरहि न राषि।
अनाचार लागै सु अव, तिनकी है वहु साषि ॥६८६॥
चोरी की ल्याई वसत, लेहु न थौडै मोलि।
राज मनाई सों तजौ, घाटि न कवहू तोलि ॥६८७॥
भांति अधिक चोरी तणी, कौ लौं कहिये वात।
हक्क हिसावी वाजिवी, लीजे दीजे[1] भ्रात[2] ॥६८८॥

---

६८४ : १ A विरति। २ तू बोलि। ३ A नचिंत।
६८५ : १ अचोरी वर्नन।
६८८ : १ A दीज्ये। २ A भात।

---

†(976-983) does not occur in B.

## ब्रंह्मचर्य वर्नन

ब्रंह्मचर्य पर्वी विनां, निज तिय करि अनुराग।
पर[1] तिय कौ सव भांति तुम, करहु सर्वथा त्याग ॥६८६॥
परणी तिय पर-कंन्यका, विधवा सधवा जांनि।
तिनतैं षोटी चेसटा, कवहु न करि मन आंनि ॥६६०॥
हस्तकर्म[1] वहुरचौ पसू, दासी[2] आदि तजेहु।
तीव्र[3] भाव अति कांम के, कवहू[4] नांहि करेहु ॥६६१॥

## परिगृह वर्नन

परिगृह कौ परमांण यह, षेत्र जु भूंमि कहाय।
मंदिर सुवरण धन अधिक, धांन्य नाज कहवाय ॥६६२॥
दासी दास रु अस्व गज, लोह किरांणौं कोय।
सेज साज-जुत ढोलनी, चौकी पाटा होय ॥६६३॥
इन दस विधि कौ कीजिये, यथासक्ति परमांण।
ताहि उलंघि[1] न सोचिये[2], निज घर मांहि सुजांण ॥६६४॥
पंच अणुवृत य कहो, तिनकौं निजहू पालि।
औरनि कौं उपदेस हू, दीजे[1] सुभ जिय न्हालि ॥६६५॥
बहुरि कहे हैं वर्त सुभ, सोलह कारण मांनि।
दस लक्षण रतन त्रये, कही करन असटांनि[1] ॥६६१॥†
इन दै आदि कहे गुरनि, ग्रंथनि[1] मांझि अनेक।
तिनकौं करिये सक्ति जुत, विधिवत धारि विवेक ॥६६२॥†

## अथ[1] सप्त विसन वर्नन

सप्त विसन ये जांनियौं, जूंवां अर परनारि।
चोरी मांस सिकार मद, वेस्यां लेहु विचारि ॥६६३॥†

---

६८६ : १ परि।
६६० : १ A मांनि।
६६१ : १ हस्तकरम। २ इन दै। ३ A तीवृ। ४ सोभी।
६६४ : वलंघि। २ सांचिए।
६६५ : १ दीज्ये।
६६१† : अष्टन्हि।
६६२† : १ ग्रंथन।
६६३† : १ missing।

---

†Obviously wrong numbering.

जूवां कवहु न षेलिऐ, चौपरि आदि अनेक।
ज्वाष्यौ होड़[1] इजारड़ा, ऐहू तजौ कितेक ॥९९४॥†
वेस्यां चोरी नारि पर, ए अणुवृत कै मांहि।
तजवी भाषी सो तजौ, सीषहु दीजे नांहि ॥९९५॥†
मद दारू मन वचन तन, याकौं तजि तेहु तीक।
मादिक वस्त न षाइऐ, निज पर परै न ठीक ॥९९६॥
मांस षांन तौ त्यागि फुनि, देषौ छुवो न काहु।
कंद हरी वीधो जु अन, इन दै आदि न षाहु ॥९९७॥
करि सिकार जिय सति हनै, काहू भांति न कोय।
चाकर चौडै प्रीति करि, छांनैं रोकि न लोय ॥९९८॥
आप धरोहरि जो धरै, ताकौ मरण न चिंति।
यह सिकार ही जांनियौं[1], व्यौपारी तजि मित[2] ॥९९९॥
असैं सातौं विसन ये, निज साधन तौ त्यागी।
दीजिऐ न उपदेस हू, भवि जिनमत अनुरागि ॥१०००॥
पंच अणुवृत पालि कैं, सप्त विसन तजि देहु।
स्वर गति लहि अनुक्रमि लहौ, सिवगति नहि संदेहु ॥१००१॥
संयम[1] जप तप वृत नियम, जो जिनमत अनुसार।
सुनि श्री गुरमुष तै सदा, सधै सु साधि अपार ॥१००२॥
पुंन्य धर्म वहु विधि करहु, धरि हिय मांझि हुलास।
जातै साता ह्वै उदै, होय असाता नास ॥१००३॥

*कवित दीर्घ[1] मात्रा :* साता ही के आयें दौरे आवै सारे नांती गोती,
पैरी पाऊं लागैं घेरै तौहू नांहि जाते हैं।
रंभासी ह्वै नारी धारैं हीरा मोती सोनां सो तौ,
हासी कै-कैं हीऐ लागैं वोढैं पीले राते हैं॥

---

९९४† : १ औंर।
९९९ : १ जांनिकौ। २ मिंति।
१००२ : १ A संजम।
१००४ : १ दीरघ।

---

†Obviously wrong numbering.

सोवा काजै चौवारे हैं चेरे दासी सिंगारे हैं,
हाथी आवैं दंतारे हैं घोरे काछी ताते हैं।
तातैं साता ही कौं कीयो ह्वै है कोऊ काहू मांनौं,
भारी वातैं काढैं तेतौ सारे झूठी गाते हैं ॥१००४॥

दोहा : होणहार ही होत है, यहै कहत[1] सव कोय।
पैं करि पुन्यं सुधर्म भवि, होणहार सुभ होय ॥१००५॥
मंत्र जंत्र ओषदि[1] सु विधि, हैं कितेक जग सार।
पैं सरवोपरि है सु यह, जपौ मंत्र नवकार[2] ॥१००६॥
यामैं प्रभु अरु साधु[1] की, सकल वंदनां जांनि।
ईंह भव पर-भव के सकल, दुष मेटन सुषदांनि ॥१००७॥
प्रात सांझ तौ कीजिये, नित्ति नेम प्रभु ध्यांन।
पैं कारिज हू करत मन, राषहु श्री भगवांन ॥१००८॥
जे गृहस्थ कौ कहत हैं, आतम चितवन सार।
सो कवहू मति मांनियौं, झूठी कहत लवार ॥१००९॥
यह तौ मुनि ही कौं कहैं, आतम चितवन जोग्य।
पूजा दांन दया धरम, करहु गृहस्थ मनोग्य ॥१०१०॥
केई मतवारे कहत, नांम जपो जग सार।
कोरो जोग्य अतीत कौं, नहि गृहस्थ सुषकार[1] ॥१०११॥
पाय दर्व्य कारिज धरम, करै नही जो कोय।
ता कोरे ही नांमतैं, सुभ फल नांहीं होय ॥१०१२॥
होय गृही कै धन अधिक, सो षरचै न लगार।
कोरे भावत भाव सुभ, कैसैं पावत पार ॥१०१३॥
धन षरचै जो धर्म मैं, वहुरि लेत प्रभु नांम।
दया धरैं तिनके सदा, सरैं सकल सुभ कांम ॥१०१४॥

छंद झूलनां : गृही होय अध्यातमी आतमां कौ,
करौ ध्यांन यौं वातैं वतावते हैं।

---

१००५ : १ A कहैत।
१००६ : १ A वोषदि। २ A नौंकार।
१००७ : १ A साघ।
१०११ : १ सुभकार।

सो तौ जोग्य सागार कौं नांहि यारो,
मुन्यौं जोग्य है नीकैं जतावते हैं।
करो दांन पूजा गृही सुद्ध दिल सौं,
जपौ अर्हंतौं कौं भले भावते हैं।
कहैं और की और कौं सीष सो तौ,
भलेमांनसौं कौं वे[1] डुबावते हैं ॥१०१५॥

*दोहा :* यातैं अध्यातम वहुरि, करबो आतमध्यांन।
वरज्यौ गुरनि गृहस्थ कौं, जोग्य दयादि रु दांन ॥१०१६॥

## अथ सप्त नरकनि तैं निकसि जीव जो गति पावै सो वर्नन पार्श्वनाथ पुराणोक्त

*छप्पै :* सप्तम तैं पसु[1] होय देस संजम न संभालय।
छठे नरक तैं मनुषि होय मुनि-वृत नहि पालय ॥
पंचम तैं वृत धरय मोषि गति कौं नहि साधय।
चतुरथ तैं सिव जाय नांहि तीरथ पद लाधय ॥
सव सुभ्रवास तैं आय करि[2] वासदेव[3] भवनहि लहय[4]।
प्रति वासदेव वलिदेव फुनि चक्रवर्त्तिन हि अवतरय ॥१०१७॥

*दोहा :* जों जीह भवसौं आय करि, गति लेस्या पावंत।
पुनि या भवतैं भव लहै, सो कछु वरनत संत ॥१०१८॥

*छंद पद्धरी :* माया-चारी जे जीव दुष्ट,
परकौं ठगिवे कौं चतुर श्रिष्ट।
लिषि झूठ वहुरि चुगली जु षांहि,
भरि झूठी साषि सु डरत नांहि ॥१०१९॥
उद्यौत मोह पालै न सील,
लेस्या जिनकै जांनिऐं नील।
आरति ध्यांनी अरु धर्म-हींन,
ते पसु परजाय लहै सु दीन ॥१०२०॥

---

१०१५ : १ ते।
१०१७ : १ पशु। २ कैं। ३ वासुदेव। ४ धरय।

आरति नहि रुद्र न रहित राग,
जुत धर्म सुकल ध्यांनी सभाग।
जिन सेवक पालै वर्त्तसील,
कसिकैं जु करन मद-मत्त पील ॥१०२१॥

दोहा : सुकल ध्यांन श्रेणी मडै, उपसम षिपक सु दोय।
उपसम वाले फिरि भ्रमैं[1], षिपकहि सिव-गति होय ॥१०२२॥

छंद पं० : जिन प्रतिमां जिन मंदिर ठवैं सु,
उत्तिम[1] धन सुभ-षेतनि वुवैं सु।
मुनि सदाचार श्रावक मनोग्य,
सुर--लोक लहहि ते जथा--जोग्य ॥१०२३॥
परणांमी सरल सहैज जीव,
सुभ भद्र भाव राषै[1] सदीव।
ह्वै मोहमंद जिनकै सुछंद,
दीषत है प्रक्रति कषाय मंद ॥१०२४॥
आरंभ अलप धन अलप चाहि,
तिनकै--कपोत लेस्या सु आहि।
वरतै जहां पुन्य रु[1] पाप दोय,
ते मिश्र--भाव धर मनुषि होय ॥१०२५॥
परदोष सुनन मैं मन लगात,
विकथा वांनी अति ही सुहात।
कुट कविहि कावि सुनि हरष होय,
पर--भव बहरे[1] उपजें सुलोय ॥१०२६॥
पढ़हि सुछंद जे विनि विवेक,
करि मृषा पाठ विकथा विसेष।
पर--निंदा भाषैं वहु वनाय,
निज करै प्रसंसा अति वढाय ॥१०२७॥

---

१०२२ : १ A भ्रमैं।
१०२३ : १ उत्तम।
१०२४ : १ धारैं।
१०२५ : १ सु।
१०२६ : १ A बंहरे।

भोजन फुनि मल मूत्रहि करंत,
तजि मौंनि वोल वाचाल हुंत।
वहु झूठी कहि कहि सकत नांहि,
ते गूंगे जनमैं जगत मांहि ॥१०२८॥
पर--तिय मुष देषैं करि सनेह,
निरषैं सठ जौ नादिक रु देह।
वंध वंधन जोवै धरि सुराग,
ते मरि आंधे होहैं अभाग ॥१०२९॥
जे करत कुतीरथ कौं जु गौन,
वहु लादत वोझ जु धरहि मौंन।
फुनि करत विहार विनां प्रसंग,
तिह पातिग फल तैं हौंहि पंग ॥१०३०॥
करि नीति विणज तैं लछि्छ लेत,
अधिकी न लेत वोछी न देत।
वित्त अलपहु दांनादिक करैं सु,
ते नर धन-धारी अवतरैं सु ॥१०३१॥
धन पाय धरैं अभिमांन कोय,
समरथ ह्वै दांन न देत लोय।
छल छिद्र करैं धन कारणैं सु,
अति वढत परिगृह नहि धपैं सु ॥१०३२॥
धनवांन होय ह्वै क्रपन जेह,
परभव हि दलिद्री होत तेह।
ह्वै मंद कषाई सरल भांव,
अहि निसि वर तैं पूजा स्वभाव[1] ॥१०३३॥
निज वनिता संतोषी सदा सु,
दीषत मंदरागी सर्वदा सु।
सव दुराचार जिन कै निषेद,
परभव पावहि ते पुरिष वेद ॥१०३४॥

---

१०३३ : १ सुभाव।

अति कांमी कुटिल जु ह्वै अतीव,
ह्वै सरागी[1] सु मोहंत जीव।
पर-वनिता रत संजुक्त सोग,
परभव कांमिनि ह्वै या संजोग ॥१०३५॥
जे राग अंध अति जगत मांहि,
ह्वै कांम भोग सौं अर्पति नांहि।
वेस्या[1] दासी रत ह्वै कुसील,
परभव हि नपुंसक लहहि डील ॥१०३६॥
मन वचन काय ह्वै निरदई सु,
वध[1] वंधन ठांनैं अधमई सु।
पर कौं पीड़ा वहु विधि करंत,
ते अलप आयु[2] धरि कैं मरंत ॥१०३७॥
ह्वै क्रपावंत कोमल प्रनांम,
वहु सोचि विचारि सु करय कांम।
ततपर ह्वै जीव दया मझार,
पर कौं पीड़ा दे नहि लगार ॥१०३८॥
सवही जीवनि सौं हेत भाव,
ते पुरष लहत हैं दीर्घ आव।
जिन जग्य-परांयण चित सुजांन,
धर सील हौंहि रत पात्र दांन ॥१०३९॥
इंद्री जीतहिं धारहि सतोष,
ते लहै भोग नर वरत पोष।
पूजा रु दांन तें विमुष जेह,
मद लीन सु इंद्री-लुब्ध तेह ॥१०४०॥
दुरध्यांनी अर [।।] दया-हीन,
दुरचारी भोग न लहै हीन।

१०३५ : १ सुरागी।
१०३६ : १ A वेसां।
१०३७ : १ missing। २ A आय।

जिन ग्रंथ पढै समयो विचारि,
पर कौं सुभ पंथ पढात सार ॥१०४१॥
हित सौं देसति धर्मोपदेस,
परभव पंडित पद लहै वेस।
हिरदै मधि धरि जे ग्यांन गर्व,
दूषत हैं जिन सिद्धांत सर्व ॥१०४२॥
इच्छाचारी जु पढै असुद्ध,
तजि ग्यान विनय जड़-बुद्धि[1] मुद्ध[2]।
पढने कै जोग्य[3] पढात नांहि,
असे मरि मूरिष ऊपजांहि ॥१०४३॥
आरंभी ह्वै रत अनाचार,
पर कौ पीड़त न करैं अंवार।
नहि गहैं धर्म रत पाप कर्म,
परभव ते रोगी होय[1] पर्म ॥१०४४॥
हरषैं अति वर[1] पर दुषहि देषि,
पर-वनिता पर-धन हरैं लेषि।
नर-पसु कौ करत विछोह सोय,
पुत्रादि विवोगी वहै होय ॥१०४५॥
रत नीच कर्म करनां विहीन,
कर पद छेदत छिनमैं प्रवीन।
फुनि पर कौं उपजावंत पीर,
ते विकल लहत षल नर सरीर ॥१०४६॥
जे मिथ्या मत मदिरा पिवंत,
हिय पाप सूत्र सरधा धरंत।
करि निमति धर्म कै जीव वद्ध[1],
धरि कैं कषाय कलुषंत क्रुद्ध ॥१०४७॥

---

१०४३ : १ मुद्ध। २ बुद्ध। ३ A जोगि।
१०४४ : १ होत।
१०४५ : १ उर।
१०४७ : १ वध।

मत नासतीक पगि रहैं पाप,
ते अनंत संसारी हौहि आप।
रतन-त्रय धर मुनिराज पर्म,
आतम ध्यांनी सु जिहाज धर्म ॥१०४८॥
इच्छा विनि तप घोर जु करंत,
करि तास कर्म भव जल तिरंत।
तिन साधन के निरमल सुपाय,
पूजत उत्तिम नर देव आय ॥१०४९॥
साधर्मी वत्छल गुण सुप्रीत,
ते बांधत उत्तिम गोत्र मीत।
जिन मती जिनागम जांन जेह,
तिनु नमैं न करि अभिमांन तेह ॥१०५०॥
मांनत जु नीच गुरदेव धर्म,
पावत जे[1] गोत्र जु नीच पर्म।
वैराग्य[2] जिके हिय मैं धरंत,
त्रिसनां तजि जिन-मत तपत पंत ॥१०५१॥
अति निर्मल चारित धन भंडार,
धरि ग्यान ध्यांन सुचि विन विकार।
नहि चाहत पूजा लाभ ख्याति,
ते संपति स्वर-अहिमिंद्रपांति ॥१०५२॥
वैरी वसि आनैं पंच कर्न,
चारित पालैं अति अमल वर्न।
दुद्धर तप करि सोषैं जु काय,
ते स्वर[1] ह्वै चक्री हौंहि राय ॥१०५३॥
जे[1] संम्यक[2] द्रष्टि मुनि गृही जु,
सोलह कारण भावैं सही जु।

---

१०५१ : १ ते। २ A वैराग।
१०५३ : १ सुर।
१०५४ : १ A जि। २ A संमियक।

ह्वै तीर्थंकर त्रिभवन[3] धनी सु,
तिहु लोकनि के चूड़ामनी सु ॥१०५४॥

दोहा : भाषा पार्श्व पुरांन की, मधि चरचा यह देषि।
मै यामैं वरनन करी, भवि समझि हैं विसेषि ॥१०५५॥

छंद गीता : गणधर स्वयंभू पार्श्वजिन सौं किये प्रश्न सम्हारि कैं।
आछे वुरे जन कौंन विधि उपजैं सु कहहु विचारि कैं॥
उत्तर दियो जिन सो कछुक मैं धरयो ग्रंथ मझारियो।
कलपित[1] न मैं यामैं कह्यौ भवि जन सवै उर धारियो ॥१०५६॥

## अथ तीर्थंकर पिता माता चिन्ह जनम नगरी वर्नन

दोहा : तीर्थंकर चौवीस नमि, पिता-मात के नांम।
जनम पुरी फुनि चिन्ह सव, वर्न[1] सुनौं अभिराम ॥१०५७॥

चौपई : रिषभ सुवर्ण वर्ण है काय, पिता नाभि मरु देवी माय।
पुरी अजोध्या जनम कल्यांन, नमिएं वृषभ चिन्ह पैहचांनि ॥१०५८॥
अजित वर्ण तन कनक विभात, जितसत्रु पिता सु विजया मात।
लीन्हौं जनम अजोध्यापुरी, हस्ती चिन्ह नमत स्वर-स्वरी ॥१०५९॥
संभव चंपक वर्ण सुगात, द्रढरथ पिता सुषेणां मात।
श्रावस्ती मैं उपजे धीर, चिन्ह तुरंग नमौं वरवीर ॥१०६०॥
अभिनंदन चांमीकर वर्न, पिता स्वयंवर असरन-सर्न।
सिद्धारथा मात कपि अंक, पुरी अजोध्या वये[1] ससंक ॥१०६१॥
सुमति सुहाटक वर्न सरीर, पिता मेघरथ वहु गुणधीर।
मात मंगला लक्षण कोक, जन्म अजोध्या वंदत लोक ॥१०६२॥
पद्म[1] वर्ण तन रक्त वषांनि, धरण पिता सु महागुण षांनि।
मात सुसीमां चिन्ह सरोज, भये अजोध्या हरयो मनोज ॥१०६३॥

---

१०५४ : ३ त्रिभुवन।
१०५६ : १ A कलिपित।
१०५७ : १ अब बरनौं।
१०६१ : १ उये।
१०६३ : १ पदम।

सुपार्श्व वर्ण हरित उतकिष्ट, पिता भये तिनके सुप्रतिष्ट।
मात पृथ्वीषेणा अति लसी, स्वस्तिक चिन्ह भये वांणारसी ॥१०६४॥
चंद्रप्रभ[1] तन वर्ण सु स्वेत, महासेन पितु दया निकेत।
मात लषिमणा लक्षण चंद, चंद्रपुरी उपजे सुष-कंद ॥१०६५॥
पहुप-दंत[1] तन वरण सफेद, पितु सुग्रीव लहै वहु भेद।
माता जयरामां निरमये, मकर चिन्ह का कदावये[2] ॥१०६६॥
श्री सीतल तन सुवरन वर्न, द्रिढरथ पिता सु असरन-सर्न।
श्रीवृष चिन्ह सुनंदा माय, उपजे राज भद्रपुर पाय ॥१०६७॥
श्री श्रेयांस[1] कनक सम अंग, गैंडा चिन्ह सु दम्यौं अनंग।
पिता विश्नु[2] नंदा है मात, भये सिंहपुर मैं जग-तात ॥१०६८॥
वासपूज्य तन वरन सुरक्त, पिता नमूं वसुपूज्य सुभक्त।
माता जयावती गुण भरी, महिष चिन्ह भये चंपापुरी ॥१०६९॥
विमलनाथ चांमीकर वर्न, पितु कृतवर्मा जग-अघ हर्न।
सूर चिन्ह जयस्यामां मात, जनमें जिन कंपिला विष्यात ॥१०७०॥
अनंत सुवर्ण वर्ण है गात, पिता सिंघसेन फुनि मात।
सूर्ज्या देवी चिन्ह सु सेह, पुरी अजोध्या जनमें तेह ॥१०७१॥
धर्म सुवर्ण वर्ण है काय, पिता भांनु सुवृता माय।
वज्र चिन्ह तिनकै सोभंत, जनम रतनपुर लियो महंत ॥१०७२॥
सांति कनक कै वर्न सरीर, पिता विस्वसैन गंभीर।
अईरा मात चिन्ह मृग जांन, हस्तनापुर[1] जन्म कल्यांन ॥१०७३॥
कुंथ सातकुंभ सो देह, पिता सूर्यराज गुन-गेह।
छाग चिन्ह माता श्रीमती, हथनांपुर जनमें जगपती ॥१०७४॥
अर प्रभु तन मनु कनक नवीन, पिता सुदर्सन चिन्ह सु मीन।
हस्तनागपुर जन्मसथांन, मित्रा नांम मात भगवांन ॥१०७५॥
मल्लि देह चांमीकर रंग, पिता नमूं[1] श्री कुंभ अभंग।
कुंभ चिन्ह सरस्वती माय, मिथला[2] नगरी जनमैं राय ॥१०७६॥

---

१०६५ : १ चंद्रप्रभू।
१०६६ : १ पुष्पदंत। २ कंदाउये।
१०६८ : १ A श्रीयांस। २ A विश्न।
१०७३ : १ हस्तनागपुर।
१०७६ : १ नमौं। २ A थिला।

मुनिसुव्रत तन सोभित स्यांम, पिता भये सुभमित्र भिराम।
कच्छव चिन्ह सु पदमां मात, राजगृही मैं जनमें तात ॥१०७७॥
नंम्मिकाय सोंना सम वनी, विजय पिता विमात सुजनी।
उतपल चिन्ह अधिक सोभंत, मिथला[1] मैं जनमें भगवंत ॥१०७८॥
नेम प्रभू तन स्यांम कहंत, समदविजय जू पिता महंत।
संष चिन्ह सिव देवी माय, पुरी द्वारिका जनमें जाय ॥१०७९॥
पार्श्वनाथ तन हरित वषांनि, आसासेन पिता तसु जांनि।
वांमां मात चिन्ह है नाग, जनमें वाणारसी सभाग ॥१०८०॥
वर्द्धमान तन कनक समांन, पिता सिधारथ द्रुति सम भांन।
सिंह चिन्ह त्रिसला उर धरे, कुंडलपुर कै मध्य[1] अवतरे ॥१०८१॥
अैसैं ये जयवंते रहैं, फुनि कैसे हैं सो कवि कहैं।
जग अघ हरि तारत विन कांम, वषतरांम किय तिन्है प्रनांम ॥१०८२॥

### अथ सप्त प्रकार माला जपिवा को कथन

दोहा : मोती मूंगा रतन फल, रूपा सूत सुवर्ण।
सप्तमाल जिनमत कही, जपि जिन असरण-सर्ण ॥१०८३॥

### अथ प्रथमांनुजोग आदि च्यारि वेदनिरनय कथन

चौपई : आदीसुर यम ब्रंह्मा भये, वेद च्यारि जिन जो निरमये।
नांम भेद मत भेदहि आंनि, लरत लोग अब झगरो ठांनि ॥१०८५॥†
जुक्ति एक सुनि भवि हिय धरि हैं, सरवारथ सिधि स्वरगन[1] परि है।
तहां देव ऐका भवतारी, वसत सकल जांनौं व्रह्मचारी[2] ॥१०८६॥
या विधि सरवारथ-सिधि नांम, व्रह्म-लोक भाष्यौ अभिराम।
पूरव भव प्रभु लीन्हौं वास, चय किय मद्धि लोक परकास ॥१०८७॥
नाभि पिता कुलकर चउदहें, मरुदेवी माता गुन गहें।
तिनकैं रिषभदेव अवतरे, मति श्रुति अवधि ग्यान करि भरे ॥१०८८॥

---

१०७८ : १ मिथुला।
१०८१ : १ A मधि।
१०८६ : १ स्वर्गनि। २ ब्रंमचारी।

---

† 1084 !

ऐसै ब्रह्मलोक तैं आयो, जानि नाम ब्रह्मा ठैहरायो।
सब देवनि परिनाम कहावै, ब्रह्मा आदिस्वर जग गावै ॥१०८९॥

छप्पै : ब्रह्मलोकतैं चये भये श्री रिषभ तिर्थंकर[1]।
करमभूमि कौ चलन सिषाय[2] व सकल नारि नर॥
फुनि गहि[3] केवल-ग्यान प्रभू कमलासन ठांनें।
भऐ चतुर्मुष तवें च्यारिहौं वेद वषांनें॥
तिनके हैं नांम अनंत तसु पार कौन कविवर लहैं।
भनि वषतराम या विधि इन्हें सकल आदि-ब्रह्मा कहैं॥१०९०॥

सोरठा : सोही रिषभ जिनंद, च्यारि वेद मुषतैं कहे।
दिव्य ध्वनि[1] मद्धि[2] अमंद, तसु वरनन गनधर कियो॥१०९१॥

कवित : प्रथमहि कह्यौ प्रथमांनुजोग वेद तामैं,
त्रेसठि सलाका पुरषौं की कथा वरनी।
दूजो करनांनुजोग वेद तांकै मद्धि भाषी,
लोका-लोक सिथिति सुनत सुभ करनी॥
तीजों चरणंनुजोग वेद तामैं मोषि पंथ,
साधि करि वरै वह मुक्ति रूपी तरनी।
चौथौ वेद दव्यंनि[1] जोग तामैं भाषी कथा,
षट-दर विनु की करम थित हरनी॥१०९२॥

## अथ भिन भिन वेद निरनय

चौपई : तीर्थंकर फुनि माता पिता, कांमदेव हू जांनौ यता[1]।
सवकौं गिनौं छिनवें भये, चक्रवर्ति द्वादस[2] वरनयं॥१०९३॥
नव नव नारद हरि प्रति[1] हरि, नव वलि ग्यारह सिव सुभकरो।
चौदह कुलकर सवकी कथा, प्रथम वेद मैं वरनी यथा[2]॥१०९४॥

१०९० : १ तिर्थंकर। २ दिषाय। ३ लहि।
१०९१ : १ धुनि। २ मदय।
१०९२ : १ दर्व्यानु।
१०९३ : १ इता। २ द्वादश।
१०९४ : १ प्रति। २ A ज्यथा।

दुतिय[1] वेद भाष्यौ अरिहंत, प्रथम अलोका कास अनंत।
तामैं लोक प्रदेस अपार, ताकौ त्र कहै यह विसतार ॥१०९५॥
ऊर्ध अधी फुनि है मधि लोक, ताकै मध्य[1] वर्नें वहु थोक।
उदधि दीप मंडल आकार, है ध्रुव सदा असंषि मझार ॥१०९६॥
दीप अढाई तिन कै मद्धि, पंच मेरु[1] तिन मांहि प्रसिद्धि।
स्वर विद्याधर रमैं अनेक, सोलह स्वर्ग सु नव ग्रीवेक ॥१०९७॥
नव नव तरा पिचोतर पांच, तापैं सिद्धसिला भनि सांच।
ऊपरि सिद्ध-षेत्र है जहां, तिष्टत[1] सिद्ध अनंते तहां ॥१०९८॥
अधो लोक कहियत पाताल, नरक निगोदि तहां अघ जाल।
वात वलय कै है आधार, दूजे मैं वर्नन यह सार ॥१०९९॥
तीजे मद्धि कथा यह धरी, गुन-थांनक चरचा गुन-भरी।
संम्यक दर्सनग्यान चरित्र, ग्यारह गुंन श्रावक सु पवित्र ॥११००॥
परमादी मुनि की वहु क्रिया, वहुरि प्रमाद हरन विधि भिया।
चारित करन त्रिधा विधि सही, श्रेणी द्वै दुष सुषमय कही ॥११०१॥
उपसम षिपक वहुरि चारित्र, कह्यौ जथावत परम पवित्र।
क्रत कारित अनमोदन जेह, द्वि विधि त्रिविधि पंच विधि तेह ॥११०२॥

दोहा : संष्या वरन असंषि[1] विधि, भेद अनंते तास।
सदाचार यह कथन किय, तीजे मांझि प्रकास ॥११०३॥

चौपई : चौथे मैं वरनन यह जांनौं, जीव सु पुदगल[1] धर्म वषांनौं।
अधरम काल अकास जु कहिये, ऐ ही छहौं दर्व्य जग लहिये ॥११०४॥
ऐक ऐक मैं गुन पर जाय, है सक्ति हू अनंत सुभाय।
कोय न जनमैं मरै न कोय, निश्चै नय विवहार जु सोय ॥११०५॥
कर्म भेद इन आदि अनेक, जिनवर कथन कियो प्रत्येक।
च्यारिनु मधि वरने ए भेद, तासौं जोग सु ही है वेद ॥११०६॥

---

१०९५ : १ A दुतिव।
१०९६ : १ A मद्धि।
१०९७ : १ A मेर।
१०९८ : १ A तिसटत।
११०३ : १ असंष।
११०४ : १ A पदगल।

दोहा : या विधि व्रह्मा वृषभ जिन, वरनैं वेद अनूप।
वषतरांम वंदै चरन, वहु विधि अद्‌भुत रूप ॥११०७॥

## अथ च्यारचौं गति सौं आय[1] नर-भव पावै तथा नर-भव तै च्यारचौ गतिनु मैं जाय तिनके लछिण[2]-वर्नन

छप्पै : देवनि की परजाय त्यागि ह्वै मनिष जास कैं।
साता सुभ ह्वै उदै ह्वै न उदवेग तास कैं॥
घट मैं सु परविवेक सत्ति-परतीति होत अति।
दांन सुपात्र हि देत चतुर ह्वै मधुर-वचन गति॥
संम्यकसुभाव करुणां धरैं, देवपूज्य सतगुर नमत।
गुंन होत इते नरमैं सु वह, स्वर-भवतैं आयो रमत ॥११०८॥
अजस मूल नहि लोभ विनय गुनजुत वच भाषैं।
दांन देत फुनि दया सर्व जीवनि परि राषैं॥
रुचि सुभ रचनां मांझि रहतु सुभ धर्महि[1] जांनत।
सवही कौं लषि सुषी अधिक आनंद उर आंनत॥
मुष रहै सदा अति ही प्रसन, कवहु न व्यापै सोकभर।
लछिन इतेक यम जांनि यह, नर-भव तजि फुनि भयव नर ॥११०९॥
भोजन करै अघाय रोग तैं डरै न षलमति।
ज्यौं-ज्यौं धन वहु वधै-वधै त्रिसनां[1] त्यौं-त्यौं अति॥
मोह-नीद मैं मगन त्रपतिता तनक न आवै।
झूठ वहुरि अग्यांन उदिम सौं वुद्धि गमावैं॥
आलसी नांम प्रभु लैंन मैं, चरचा पाप कियो करय।
आयो जु यहै तिरजंच तैं जो नर ए लछिन धरय ॥१११०॥
करि कषाय तैं कुमति हितू फुनि बंध विरोधहि।
रोग-व्याधि करि गृस्त[1] रहै निसि[2]-दिनि तजि वोधहि॥
मूरिष महा मिथ्या तिनु संगि सुजनम जात नसि।
क्रोध-अगनि मैं प्रजरि[3] उठै जिम वांस जरत घसि॥

---

११०८ : १ A missing। २ लक्षिन।
११०९ : १ A धर्महो।
१११० : १ A त्रसना।
११११ : १ ग्रसत। २ निस। ३ प्रजुरि।

अति मरम-छेद के वचन कहि, गांस राषि षोटी करैं।
नर आयो नरक-निगोदि तैं, कुगति कुमारग कौं धरैं ॥१११९॥
नरक निगोदिनु जांहि त्यागि नर-भव कौ जे नर।
तिनकौ दुष्ट सुभाव अभष भाषत है वर-वर॥
मेरो वैरी ताहि वांधि दिढ वहुत मारि हौं।
वल प्रचंड तैं षंड, षंड-करि पुर प्रजारि हौं॥
जेतीक भूमि याकी सवै, वसि करि लूटहुँ घर नगर।
धारै जु ध्यांन अतिरुद्र वह, नरक निगोदिनु लहत घर ॥१११२॥
नृपपद पांऊं तौव होय मनवंछित मेरे।
चंद्रमुषी सजि सेज भोगिहौं सांझ सवेरे॥
नग-भूषन तन वसन पहरि वहु सुगंध लायकैं।
चढ़ि रथ गज सुष-पाल अस्व सांहन वनायकैं॥
विचरौं सुछंद ह्वै अवनि परि, आरति ध्यांन घरचौ करै।
नर-भव कौं त्यागि तिके मनिष, तिरजंचनि की गति धरै ॥१११३॥
घट मैं रहै विचार-भेद आगम कौ निज पर।
महावृतनि धरि दमैं इँद्रियनु रमैं वोध-वर॥
दयाभाव धरि गहि समकित चारित्र हि पालय।
वंध-मोष्य-कारण विचार सव निति सम्हालय॥
तजि कुमति विलास अकर्थ सव, धर्म-ध्यांन मैं रत रहै।
पैहै सु देवगति नर यहै, वषतरांम इम गुर कहै ॥१११४॥
वरन गंध रस[1] सवद रहै इन तैं समभावन।
इँद्री[2] तजै[3] विकार नहि गाढगहि धर्म जु पांवन॥
संकलप-विकलप तजय[4] सुपनहूं मैं विकार नहि।
राग-दोष कौं त्यागि लगै आतम-अनुभव महि॥
ए कहे सवै लछिन जिते जे नर मन-वच तन गहय।
निश्चै प्रकार यौं जांनि वह नर-भव तैं नर-भव लहय ॥१११५॥

इती॥

---

१११५ : १ मांधरस। २ इंद्रिय। ३ A तजय। ४ तजहि।

### अथ ग्रहादिक-पूजन-कथन-छंद[1] छप्पै

पदमपर्भ कौं सूर्य चंद्रप्रभ कौं ससि पूजय।
वासपूज्य कौं भोम सांति नमि वुद्ध करै जय ॥
मल्लि-गुरू फुनि पुष्पदंत कौं शुक्र जु मांनहि।
मुनि सुव्रत सनि प्रभु सु पार्श्व कौं राहु वषांनहि ॥
नमैं[2] केत पार्श्व-प्रभु कौं सु इम, अधिष्टदाता जांनिऐ।
जिनविंव अग्नि-ग्रह[3] थापि करि, पूजनि मत परि ठांनिऐं ॥१११६॥

*चौपई :* मंत्र जंत्र ओषधि[1] ग्रहसाधन, तंत्र चतुरई देव-अराधन।
कारिज परि इनहूं कौं मांनहु, प्रभू-भाव इन पैं मति ठांनहु ॥१११७॥

*सोरठा :* सांमायक न्हावंत, मइथुन मल-मोचन ववन[1]।
भोजन जिन पूजंत, मौंनि सप्त ठौहर कही ॥१११८॥

### प्रथ्वी-नांम

*अरिल :* नरक-भवन-वासी फुनि विंतर जोतिगी,
कहैं कलपवासिनु की प्रथ्वी कौतिगी।
नवग्रीवेक वहुरि सरवारथसिद्धि है,
जांनि मोषि लौं प्रथ्वी आठ प्रसिद्धि हैं ॥१११९॥

### अथ ऐक सौ गुणहतरि मुक्तिगांमी जीवन के नांम

*दोहा :* तीर्थंकर माता-पिता, सवै वहैतरि होय।
सो तौ कहि आयो वहुरि, अव सुनिए भवि-लोय ॥११२०॥

### कुलकर नांम

*छप्पै :* प्रतिश्रुति सनमति वहुरि भये षेमंकर नांमी।
फुनि क्षेमंधर सीमंकर सीमंधर स्वांमी ॥
भये विमलवांहन सु कहत चक्षुष मांनवे।
यस्सस्वी अभिचंद्र वहुरि चंद्राभ जांनिवै ॥
मरुदेव वहुरि प्रसेनजीत[1], नाभिराय लौं गिनहु सव।
चवदह जु भये तिनकौं नमत, वषतरांम तजिकैं गरव ॥११२१॥

---

१११६ : १ A missing। २ नमि। ३ अग्र-गृह।
१११७ : १ A चोषदि।
१११८ : १ वचन।
११२१ : १ A प्रासेनजित।

## कांमदेव-नांम

*कवित :* वाहुवलि भय[1] अमित[2] तेज श्रीधर,
दसानुभद्र औ प्रसेनचंद्र प्रभुचंद्र है।
अग्निमुक्त सनतकुमार वत्सराज औ कनक-
प्रभ सांति कुंथ अर गुणवृंद है॥
विजय श्रीचंदन[3] लहनु वलि वसुदेव,
सुदर्सन प्रद्युमनि नागकुमरिंद है।
नाग नांम दूजो है सथूलभद्र श्रीकुमार,
जंवूजुत कांमदेव चौवीसौ अमंद है॥११२२॥

## चक्रवर्त्ति-नांम

*अरिल :* भरथ सगर मघवा अरु सनतकुमार है,
सांति कुंथ अर नाथ सु भोम सुचार है।
पद्म वहुरि हरिषेणि जांनि जयसेन[1] ऐ,
व्रंह्मदत्त लौं चक्रवर्ति द्वादस भये॥११२३॥

## वलिभद्र के नाम

विजय-अचल फुनि कहे सुधर्म सुछंद[1] है,
सुप्रभु वहुरि सुदर्शन फुनि आनंद है।
नंदिमित्र अरु रांमचंद्र फुनि पद्म जू,
ऐ नव है वलिभद्र न तिनकैं छद्म जू॥११२४॥

## नारांयण-नांम

*अरिल :* त्रिपिष्ट वहुरि दुपिष्ट स्वयंभू फुनि सुनौं,
पुरषोतम नरस्यंघ पुंडरीक हि गनौं।
दत्त सु लक्षमण कृष्ण[1] भये नव सर्व ऐ,
नारांयण अति धरैं रान कौ गर्व ऐ॥११२५॥

---

११२२ : १ भयव। २ अमृत। ३ श्रीचन्द्रन।
११२३ : १ जयसेनिं।
११२४ : १ सुचंद।
११२५ : १ A कष्ण।

## प्रति-नारायण-नांम

अस्वग्रीव तारक फुनि मेर[1] जु सोभिता,
हैं निसुंभ कैटभ मधुसूदन वलिहता[2]।
रांवण जरासिंध लौं नव ए जांनिऐ,
प्रति-नारायण इनके नांम वषांनिऐ ॥११२६॥

## नव नारद-नांम

छप्पै : प्रथम भीम अरु महाभीम फुनि रुद्र कहावहि।
महारुद्र औ काल महाकाल जु जग गावहि ॥
दुरमुष है इक नाम नरकमुष कहै एक कौं।
एक अधोमुष नांम रहै[1] अति गहैं टेक कौ ॥
नव भये सकल नारदमुनी, तिनकौं कलह सुहात अति।
भव पाय[2] अनेक सु जांहिगे, ऐहू जिय पंचम सुगति ॥११२७॥

## ग्यारह रुद्र-नांम

भीम सुवलि जितसत्रु वहुरि विस्वानल भाषिव।
सुप्रतिष्ट अरु अचल पुंडरीक हि अभिलाषिव ॥
अजितंधर जितनाभ नांम यक[1] पीठ वतांवहि।
वहुरि सात्वकीपुत्र रुद्र ग्यारह जग गांवहि ॥
सव भये ऐक सौ साठि नव, जोव मुक्तिगांमी प्रवल।
सिव गये जांहिगे अनुकरमि, वषतरांम वंदत सकल ॥११२८॥

दोहा : तिनमैं सांति कुंथ अर, पदई पाई तीन।
तीर्थंकर चक्री वहुरि, कांमदेव गुन लोन ॥११२९॥

## अथ सोलह सती-नांम

दोहा : सोलह सती कहात हैं, तिन हूं के जो नांम।
कहे जिनागम मांहि सो, सुनि लीजे अभिराम ॥११३०॥

---

११२६ : १ मेरु। २ वलिहंता।
११२७ : १ रहत। २ पाइ।
११२८ : १ इक।

कवित्त : ब्रांह्मी श्रौ सुंदरी दो वालिका कहावै ऐही,
भगवती राजीमती द्रोपदी वतात हैं।
कोसल्या[1] मृगावती रु सुलसां जू सीतारांनी,
सुभद्रा सिवा सु कुंती सीलवती गात हैं॥
दमयंती ताकौ नलदयता धरचौ है नांम,
पद्मावती चंदना सु मरुदेवी मात हैं।
एही सव सोलह सती कहैं जिनागम मैं,
जयवंती रहौ सदा जग मैं विष्यात हैं॥११३१॥

## अथ तीर्थंकर जिह श्रासन तैं मुक्ति गये सो वर्नन

छंद पद्धरी : पद्मासन तैं जिन रिषभ देव।
प्रभु वासपूज्य फुनि नेम ऐव॥
रहि सेस सवै कायोतसर्ग।
धरि ध्यांन लह्यौ सुष मोषि-वर्ग॥११३२॥

## अथ तीर्थंकर कंवारे मुक्ति गऐ तिनके नाम[1]

प्रिभु[2] पांच कुमारे गये मुक्ति।
जिन वासपूज्य मलि नेमजुक्ति॥
श्रीपार्श्व जिनेस्वर[3] वर्द्धमान।
श्रौरनि तिय तजि सिव किय पयांन॥११३३॥

## अथ श्रावक के सप्तदश नित्ति-नेम-वर्नन

सोरठा : नित्ति करै मरजाद, नित्ति नेम ताकौं[1] कहै।
श्रावक धरि श्रहलाद, करि न करै वोछी श्रधिक॥११३४॥

छंद : भोजन जे नित्ति करांही, कैसौ फुनि कै विरयांही।
षटरस मैं जो रस लेणां, सो लेहु श्रौर तजि देणां॥११३५॥
पय-पांनी श्रादि जु पीवो, कुंकमादि-विलेपन कीवो।
फूलन की गंध जु लै हैं, तांवूलादिक हू षैहैं॥११३६॥

---

११३१ : १ A कोसल्लया।
११३३ : १ तीर्थंकर कंवारे मुक्ति गए सो वर्नन छंद पद्धरी। २ जिन। ३ जिनेसुर।
११३४ : १ जाकौं।

गीतन कौ सुनन सुगांवन[1], निति नृत्ति सुनांवत करांवन।
फुनि ब्रंह्मचर्य कौं पालय,[2] मरजाद करै सु न टालय[3] ॥११३७॥
नित्ति करन सनांन जितीवर, पहरण आभूषण वसतर।
वांहन गज हय रथ राजै, सेज्या सोवन कौ साजैं ॥११३८॥
आसन जु विछांवन गादी, पाटा चौकी दै आदी।
फुनि सचित मद्धि जो त्यागै, चित्त गमन करन अनुरागै ॥११३९॥
ऐ विधि सत्रह जो भाषैं, करि कैं मरजाद सु राषैं।
नित्ति-नेम करै ता मांही, मन-वच-तन नांहि चिगांहीं ॥११४०॥

दोहा : गुरु गणधर ऐ विधि कही, श्रावग कौं उतकिष्ट।
सत्रह सब पालै जु निति, जे जगमांही श्रिष्ट ॥११४१॥

## अथ जींह द्वारै होय जीव नीकसै, अर जो गति पावै, वा जींह द्वारै होय आवै, वा कुण तरह उपजै, वा वधै सो वर्नन ग्यांन सूर्योदय नाटिकेन उक्त श्लोक

ऊर्धद्वारेण मोक्षत्वं चक्षुर्भ्यां देवयोनिका।
मुख-मर्त्य-जन्म[1] स्यात् नासाभ्यां व्यंतरो भवेत् ॥११४२॥
करणाभ्यां असुरत्वं च ल्यंगद्वारे निषादका[1]।
गुह्येन नारकाश्चैव दसै[2] द्वाराणि निर्गम ॥११४३॥
जीवस्यागमनं चैव मुखमेव प्रकीर्त्तिता ॥११४४॥
पितुशुक्राच्च मातुश्च शोणिताद्गर्भ-संभव।
सुकर्म-परिणामेन जीवस्योत्पत्तिरिष्यते[1] ॥११४५॥
श्रुक्रस्याधिक्यतो बाल कन्या शोणित-गौरवात्।
श्रुक्रशोणितयो साम्य[1] षंडत्वं तस्य जायते ॥११४६॥
नृदेहे यदि सूर्यः स्यान्नार्या सीतकरो यदि।
विंदो संजायते पुत्रो वैपरीत्ये तु पुत्रिका ॥११४७॥

---

११३७ : १ A सुगांवन। २ पालैं। ३ टालैं।
११४२ : १ मृत्यचजन्म।
११४३ : १ निषादिका। २ दश।
११४५ : १ जीवेस्योत्पत्तिरिष्यते।
११४६ : १ स्याम।

सूर्य-द्वये वीज-नास षंढ ससि-युगे भवेत् ।
ऋतौ समैः दिनः पुत्रो विषमैः पुत्रिका मता ॥११४८॥
कलवलं चैक रात्रेण पंचरात्रेण वुद्‌वुदः ।
पक्षकेणांडकं चैव मासेनां च शिरोंकुर ॥११४६॥
उरो मासद्वयं यावत् त्रिभिश्चैव तथोदरं ।
साखा चतुर्थमासेन अंगुली नष पंचमे ॥११५०॥
रोम द्रष्टिश्च षष्टे च सर्वावयव सप्तमे ।
नवमे दशमे वापि वायुना सो वहिर्भवेत् ॥११५१॥

## ताकी भाषा

*दोहा :* निकसै जीव सरीर तैं, जिह जिह द्वारै जोय ।
जे जे गति पावै सु यह, वरनन सुनि भवि-लोय ॥११५२॥

*छप्पै :* ऊर्धद्वार नीकसै मौषिपद पावत जे हैं ।
नेत्र द्वारि ह्वै निकसि देवगति पावत ते हैं ॥
मुष ह्वैं निकषत मनुषि नांक ह्वै वित्तर होई ।
कांननि तैं ह्वै पसू असुर लिंगि पसु राक्षस सोई ॥
अपद्वार होय निकसै जु को, सो पावत है नरक-गति ।
इह भांति ग्यांन-सूर्योदये, नाटिक मैं वरनी विगति ॥११५३॥

## अथ जीव का आगम कौ वर्नन

*सोरठा :* आगम मुष की राह, होत जीव कौ सकल कै ।
और राह नहि थाह, असैं मुनि वर्नन कियव ॥११५४॥

## अथ जीव उतपति वर्नन

*अरिल [छंद]:* पिता तणौं ह्वै सुक्र रुधिर ह्वै मात कौं,
मिलै जवैं रतिसमै समैं उपजात को ।
जीव आय तिह ठौहर[1] दुहूं कौं षंचही,
तव ही उतपति होत वात असैं कही ॥११५५॥
शुक्र अधिक ह्वै तौ उपजत है वाल जू,
रुधिर अधिक तैं कन्या होत विसाल जू ।

---

११५५ : १ ठौरहू ।

दोउ सम जो होय, नपुंसक[1] उपजहीं,
उपजन की यह रीति, सकल जांनौं सही ॥११५६॥

## सुरोदये मतेन वर्नन

*अरिल :* सूरिजस्वर[1] ह्वै पुरिष[2] नारि ह्वै चंद्रस्वर,
करत जु रिति तिह समै होत है पुत्रवर।
दोऊ ह्वै विपरीति पुत्रिका जांनियौं,
यहै स्वरोदय युक्ति कही सो मांनियौं ॥११५७॥

*दोहा :* नरनारि ह्वै सूर्यस्वर, तौ ह्वै वीरज[1]-नास।
होय नपुंसक दुहु तणौ, ह्वै स्वर चंद्र-प्रकास ॥११५८॥
रिति के दिन तैं दिन गनैं, धरै गर्भ जो कोय।
सम दिन ह्वै तौ पुत्र ह्वै, विषम पुत्रिका होय ॥११५९॥

## अथ गर्भनांम-संग्या-वर्नन

*अरिल :* प्रथम रात्रि ही गर्भ धरत है वांम जो,
कलवल कहिऐ तास गर्भ कौ नांम जो।
पंच रात्रि के गये वुदवुदा कहत हैं,
पक्ष एक कै गऐं अंड ह्वै रहत हैं ॥११६०॥
मास गये निकसत अंकूरा सिर तनैं,
उर उपजत है मास दोय वीतैं भनैं।
तीन मास जव जांहि उदर जव होत है,
मास चतुर्थम साषा धरत उदोत है ॥११६१॥
अंगुरी नष पंच मैं नीकसै अंग मैं,
रोम द्रिष्टि षष्ट मैं प्रगट ह्वै संग मैं।
सव ही आंगोपांग सप्त मैं सुद्ध ह्वै,
वंधन तणौ उतपति सरद हैं सुवुद्ध ह्वै ॥११६२॥
नवमैं दसमैं मांसि पवन कै साथि जू,
निकसि उदर तैं वाहरि वालक आत जू।

---

११५६ : १ A निपुंसक।
११५७ : १ सूर। २ पुरष।
११५८ : १ वीरिज।

जवही तैं जंजाल जगत कौं लागहीं,
कोई विरले सुभ गति तप करि पांगहीं ॥११६३॥
रस फुनि रुधिर सु मांस मेद अरु अस्थि है,
मज्जा शुक्र धात ए सात समस्त है।
ह्वै सरीर इन मई ताहि तू मांनि कैं,
तजि अधर्म गहि धर्म जिनेस्वर जांनि कैं ॥११६४॥

*दोहा :* यह वरनन यातैं कियो, अैसो असुचि सरीर।
ताहि पाय करि धर्म तप, ज्यौं पावैं भवतीर ॥११६५॥

## अथ पंच-परमेष्टी के नांम आगें कहे तिन के गुन विधिवत वर्नन

*दोहा :* पंचपरमईष्टीन के, गुन भाखे भगवंत।
सो विधिवत वरनन कछुक, सुनिऐं सकल महंत ॥११६६॥
प्रथम तिर्थंकर जगत-गुरु, जे अरिहंत कहात।
तिन के षट-चालीस गुंन, सव जग मांहि विष्यात ॥११६७॥
ग्यांन तीन मति श्रुति अवुधि, जिन कैं जनमत होय।
तिन सिवाय दसगुन जु ह्वै, सो सुनिए भवि-लोय ॥११६८॥

*छप्पै :* विनय-सेव निर्मल सुगंध[1] अति ह्वै स्वरूप तन।
वज्र वृषभ नाराच प्रथम तिन कौ जु संहनन॥
समचतुरश्र संस्थांन रुधिर ह्वै स्वेत दुग्धसम।
विन प्रमाण प्राकर्म-वचन भाषै प्रिय-हित यम[2]॥
लक्षिरण विंजन जु सरीर मैं, इक सहंश्र ह्वै अष्टपरि।
तिन मद्धि अठोतरसै लषिरण, नवसै विंजन गिनहु धरि ॥११६९॥

*सोरठा :* उपजै केवल ग्यांन, तव ये अतिसय होत दस।
चतुरथ[1] ग्यांन कल्यांन, ताकी महिमां को कहै ॥११७०॥

*कवित्त :* होत च्यारचौं दिसि सौ सौ-जोजन सुभ षिकुनि,
च्यारि मुष होय करै गमन अकास मैं।

---

११६९ : १ A स्वगंध। २ जिम।
११७० : १ पंचम।

तिनके सरीर तै न होत वध प्राणी कोऊ,
भोजन न करै उपसर्ग ह्वै न जा समैं ॥
नेत्र-टिमकार मिटै छाया तैं रहित होय,
विद्या सव के ह्वै स्वामी दूजो नांहि ता समैं।
नष केस वधै नांहि एई दस अतिसय,
उपजत घाति या करमनि के नास मैं ॥११७१॥

*दोहा :* देवतानि करि होत हैं, चौदह अतिसय आय।
तीर्थंकर ही कै तिन्हैं, सुनिऐं भवि मन लाय ॥११७२॥

*छंद गी० :* इक सर्वार्ध मागधी भाषा, फुनि ह्वै सव सौं मैत्रीभाव।
तरु फूलैं रु फलैं छहुं रिति के, सव कै ह्वै आनंद-सुभाव ॥
भूमि रतनमय होत काचसम, त्रिविधि समीर चलत तिंह ठौर।
सीतल मंद सुगंध भविनु के, मेटत सकल खेद झकझोर ॥११७३॥
गंधोदिक की वृष्टि होत तंह, निरमल होत दिसा आकास।
दोयसै रु पच्चीस कनक के, कमलनि के भूमिका सु तास ॥
ऊपरि अंतरीछि प्रभु चालत, ह्वै षेत्रनि मैं धान्य अनंत।
देव वुलावत हैं देवनि कौं धर्म-चक्र मुख-अग्नि चलंत ॥११७४॥

*सोरठा :* मंगल-दर्व्य जु आठ, ए चवदह अतिसय भये।
यहै पुन्य कौ ठाठ, तीर्थंकर कै होत है ॥११७५॥

## चौदह अतिसय मैं आठ मंगल-दर्व्य कौ वर्नन

*दोहा :* झारी पिडघा[1] आरसा, ताल ध्वजा[2] अरु छत्र।
कलस चवर ए अष्ट हैं, मंगल-दर्व्य पवित्र ॥११७६॥

*सोरठा :* ये अतिसय चौतीस, प्रातहार्य फुनि आठ ह्वै।
जे भाषे जगदीस, सोहू सुनि भवि लाय मन ॥११७७॥

*चौपई :* प्रथम असोक वृषि इक होय, वरिषा करैं पहुप स्वर[1]-लोय।
दिव्य-ध्वनि भगवत-मुषि षिरै, सुनि-सुनि कैं भविजन वहु-तिरैं ॥११७८॥

---

११७६ : १ पडिघा । २ धुजा।
११७८ : १ सुर।

चहु दिसि चौसठि चवर[1] ढालंत[2], सिंघासन[3] परि प्रभु राजंत।
भा-मंडल-दुति अति दमकंत, तीन छत्र सिर परि सोभंत॥११७९॥
वहुविधि के वाजित्र जु लाय,[1] धारि विमांननि मैं सुर[2] आय।
दुंदभि सवद करत गंभीर, ए वसु प्रातहार्य हुव वीर॥११८०॥

दोहा : च्यारि अनंत चतुष्टये, दर्सन वीर्य सु ग्यांन।
फुनि सुष ए सव गुन भये, षंट-चालीस प्रमांन॥११८१॥

### अथ सिद्धां का गुन-वर्नन आठ

अरिल : है संम्यक्त सु प्रथम ग्यांन फुनि जांनियें,
दर्सन वीर्य अनंत सूक्ष्मता मांनिऐं।
अवगांहन सु अगुर लघु अव्यावाध हैं,
ए आठौं गुण सिद्धनु तणे अगाध हैं॥११८२॥

### अथ आचार्य-गुन छतीस वर्नन

दोहा : आचारिज-गुर के सकल, गुण भाषे छत्तीस।
वंदौं मन-वच तन[1] तिन्हैं, हाथ जोरि नमि सीस॥११८३॥
तप वारह परकार कौ, षट आभ्यंतर अैंन।
षट-प्रकार है वाह्यच कौ, ऐ वारह विधि वैंन॥११८४॥

चौपई : षट-प्रकार तप वाह्य वतावैं, अनसन उपवासादि कहावैं।
आंमोदर्य सु अलप अहारा, सुनि वृत[1] परि संख्यांन विचारा॥११८५॥
करै निदांन आप मन मांहीं, पुर मैं मुनि अहार कौं जांहीं।
वैल सींग गुड़ भेली धारैं, जो न मिलै तौ लैं न अहारैं॥११८६॥

वरवै : इन दै आदि निदांन[1] जु मुनी[2] करांहीं।
माफिक किये मिलै तौ भोजन षांहिं॥११८७॥

---

११७९ : १ चमर। २ ढलंत। ३ स्यंहासन।
११८० : १ ल्याय। २ A स्वर।
११८१ : १ A वीर्ज्य।
११८३ : १ A missing।
११८५ : १ A व्रित।
११८७ : १ मुनिस। २ निदांन।

चौपई : सोही वृति परि है संष्यानौ, रस-परत्याग चतुर्थम जांनौं।
षट-रस मांहीं जो रस त्यागै, तिह दिन तासौं नहि अनुरागैं ॥११८८॥
सज्या आसन करै इकंत, सो विवक्त सज्यासन संत।
वहुविधि काय-कलेस करंत, ए षट तप है वाह्य महंत ॥११८९॥
षट-प्रकार आभ्यंतर कहिये, दोष लगें कौ प्राछित चहिए।
विनय करत गुरु लघु ह्वै जैसौ, वयावरत करि गुर ह्वै तेसौ ॥११९०॥
स्वाध्याय जु है पढन पढांवन, व्युतसर्ग जु अति कहिए पांवन।
ठाढें वैठें वंदन करहीं, षष्टम ध्यांन आतमिक धरहीं ॥११९१॥

दोहा : ये वारह विधि तप तणी, कही कछुक या मांहि।
अव जो षट है आवसिक, सुनि भवि मन हरषांहिं ॥११९२॥

चौपई : षट आवसिक धारियह मनां, सांमायक सतवन वंदनां।
पडिकमणां[1] अर प्रत्याष्यांन, वहुरि करै व्युतसर्ग-प्रमांन ॥११९३॥
अव सुनिऐ भवि पंचाचार, दरसण ग्यांन चरित तप-सार।
पंचम वीर्याचार कहाय, सो मुनि पालै मन-वच-काय ॥११९४॥
फुनि पालै दसलक्षण-धर्म, उत्तम[1] षिमां मारदव पर्म।
वहुरि आरजव सत्तिस ऊच्च, संजम तप अरु त्याग समुच्च ॥११९५॥
आक्यंचन-गुण नवमौ कहैं, व्रंह्मचर्य ए दस गुण गहै।
मन-वच-काय गुप्ति-त्रय पालि, गुण छतीस ए लेहु सम्हालि ॥११९६॥

## अथ उपाध्याय-गुन-वर्नन

दोहा : उपाध्याय के होत गुण, अंग रु पूर्व पचीस।
पढत पढावत है सकल, इम भाष्यो मुनि-ईस ॥११९७॥

अरिल : प्रथम अंग आचार सु वरनन जासमैं,
है जतीसुरनि कौ आचार सु तासमैं।
ताके पद सव सहस अठारा जांनिऐं,
श्रीगुर गणधर कथे तास उर आंनिऐं ॥११९८॥
सूत्रक्रतांग दुतिय तामै वरनन भिया,
ग्यांन विनय छेदोपसथापन है क्रिया।

---

११९३ : १ पडिकमणौं।
११९५ : १ A उत्तिम।

पद छत्तीस हजार तास के तुम गिनौं,
फुनि तीजौ जु सथांन अंग ताकी सुनौं ॥११९९॥
वरनन जासै षट-दर्व्यनु कौ सव कियौ,
वहुरि ऐक दै आदि उतर सव ही दियो।
पद-सथांनक तीयालीस हजार हैं,
चतुरथ है समवाय-अंग अव विधि कहैं ॥१२००॥

छंद गीता : है धर्म वहुरि अधर्म लोकाकास फुनि यक जीव है।
गिनि नर्क सप्त सुदीप जंवू सिद्धि सरवारथ कहै॥
भव भाव फुनि है वापिका जे दीप नंदीसुर तणी।
पद तास के इक लक्षि[1] चौसठि सहस भाषे मुनि गुणी ॥१२०१॥
व्याक्ष्या प्रगिप्ति सु अंग पंचम वरन सुनि भवि धरि हिये।
इह जीव है कि नही इत्यादिक प्रश्न गणधर नें किये॥
सव साठि सहस सु तास के उत्तर सवै जिनवर दऐ।
पद दोय लषि अठवीस-सहस सु सुनत भवि हरषित[1] हिये ॥१२०२॥

अरिल : ग्यात्रिकथांग षष्टमौं यह जांनौं जथा,
मद्धि तीर्थंकर गणधरांनि की है कथा।
पद ताके लक्ष[1] पांच सु छपन हजार हैं,
सोही वरनन जग मैं अवहू सार हैं ॥१२०३॥
सप्तम अंग सु हौ[1] उपासकाधैंन जो,
वरनन है श्रावकाचार कौ अैंन जो।
पद ताके ग्यारह लषि सत्तरि सहस है,
सो ग्रहस्थ-जन तणे कांम के है यहै ॥१२०४॥

छंद गीता : अंतक्रतदस-अंग अष्टम तास मधि है वरनये।
इक एक तीर्थंकरनि कै वारै मुनी दस-दस भये॥
सव अंतक्रत केवली तिनकौ कथन यामैं जानिऐं।
पद लक्ष है तेईस फुनि अठवीस-सहस वषांनिऐं ॥१२०५॥

---

१२०१ : १ लक्ष।
१२०२ : १ A हरषत।
१२०३ : १ लषि।
१२०४ : १ है।

अनुतरदसांग सु नवम मैं इक इक इक[1] तिर्थंकर कैं भये।
वारै मुनी दस-दस सवै उपसर्ग सहि स्वरगनि[2] गये॥
अनुतर विमांननि मांझि ते पहुंचे अमर-पदई लही।
पद वांणवै लषि सहस चव चालीस भवि जांनहु सही॥१२०६॥

*अरिल :* प्रश्नव्याकरण-अंग दसम वरनन यहै,
नष्ट-मुष्टि इत्यादि प्रश्न-उत्तर कहै।
पद वांणवै सु लक्षि सहस सोलह भनैं,
ताही कै अनुसारि जगत फैले घनैं॥१२०७॥
है विपाक-सूत्रांग ग्यारमौं जानि तू,
कर्मनु तणी उदै उदीरणां मानि तू।
फुनि है सत्ता-कथन तास पद कोटि ऐ,
तापैं लषि नव असी लेहु भवि जोटिए॥१२०८॥

*दोहा :* यह तौ ग्यारह अंग कौ, कीन्हौं कछुक वषांन।
अव चौदह पूरव तणौं, वरनन सुनहु सुजांन॥१२०९॥

*छंद गी० :* उतपाद पूरव प्रथमंही ता मद्धि कथन अनादि का।
सव ही पदारथ का कियो उतपाद व्यय ध्रुव आदि का॥
पद कोटि इक[1] ताके कहैं फुनि दुतिय है अग्रांयणी।
तामैं कथन अंगनि तणां है अग्रभूति यहै सुणी॥१२१०॥
पद लाष छिनवै जांनि ताके वहुरि पूरव तीसरा।
वीर्यांन-वाद सु जांनि तामैं यह[1] कथन[2] सव नीसरा॥
वलिदेव तीर्थंकर सु चक्री आदि कौ 'वल वरनयो[3]'।
पद लक्ष सत्तरि भये ताके रहहु सो जग मैं जयो॥१२११॥
अस्ति-नास्ति-प्रवाद मैं जीवादि वस्त अनंत हैं।
ते है कि नांही यह चतुर्थम मैं कही भगवंत हैं॥
पद साठि लक्ष सु कहे फुनि पंचमौ ग्यांन प्रवाद है।
वसु-ग्यांन कौ तामै कथन कींनौं धरै मरजाद है॥१२१२॥

---

१२०६ : १ इक only। २ सुरगनि।
१२१० : १ A यक।
१२११ : १ कथन। २ यह। ३ 'बरनन वर्यौ'।

उतपति सु जिस कारण वहुरि वसु-ग्यांन-धारी मुनि भये।
कीनौं सकल तिनकौ कथन पद कोटियक घटियक-ठये॥
षष्टमां सत्य प्रवाद मैं अक्षर सथांनक आठ हैं।
वे-इँद्रियादिक जीव की जो वचन-गुप्ति सु पाठ हैं॥१२१३॥

दोहा : संसकार तिनकौ कह्यौ, पद ताके सव होय।
ऐक कोटि फुनि लाष षट, वरनें हैं मुनि लोय॥१२१४॥
सप्तम आत्म-प्रवाद मैं, वरन्यौं आत्म-स्वरूप।
पद है कोटि छवीस तसु, वरनन अधिक अनूप॥१२१५॥

छंद गी० : अष्टम सु कर्म प्रवाद मैं सव कथन कर्मनि कौ कहैं।
उपसम उदै सु उदीरणां फुनि निर्जरा अरु वंध हैं॥
पद कोटि यक परि लाष अस्सी जांनिऐ सव तिह तनैं।
फुनि पूर्व-प्रत्याष्यांन नवमैं कथन गुर अैसैं भनैं॥१२१६॥

दोहा : रूप-दर्व्य-परजाय कौं, प्रत्याष्यांन सुभाष।
वरन्यौ तिनकौ निश्चलन, पद चौरासी लाष॥१२१७॥

छंद गी० : विद्यान-वाद सु जांनिऐं, दसमैं सु मद्धि वषांनिऐं।
विद्या वड़ी सत पंच है, सप्त सै छोटी संच है॥१२१८॥
अष्टांगनि-मत जु ग्यान है, पद कोटि ग्यारह मांन है।
अव सुनहु पूरव ग्यारऊं, कल्यांन-वाद सु वरनऊं॥१२१९॥
चौवीस जो तीर्थेस है, चक्री जु वारह वेस है।
वलि वासदेव जु गाईऐ, प्रति वासदेव वताइऐ॥१२२०॥
नव नव कहे तिनकी कथा, सौधर्म इँद्र तनी यथा।
तिनु पुन्य की महिमां कही, पद कोटि छव्वीसहि सही॥१२२१॥
वारमां प्रांणवाद मधि, अष्टांगवैद-विद्या प्रसिधि।
गारुडी विद्या और है, फुनि जंत्र-मंत्रन वोर है॥१२२२॥
पद कोटि यक अव जांनिऐं, परि तीस लाष वषांनिऐं।
फुनि वाद-क्रिया विसाल है, तेरमौं पूरव भाल है॥१२२३॥
ता मद्धि वरनन छंद कौं, है अलंकार अमंद कौ।
व्याकर्ण आदि सु जांनिऐं, पद कोटि नव सव मांनिऐं॥१२२४॥

फुनि चौदातौ[1] वरनन[2] यहै, गुर नांम तांकौ यह कहै।
भनि लोक विंदु जु सार है, सधि कथन अति विसतार है ॥१२२५॥
निरवांण के सुष कौ सवै पद कोटि वारह परि जवै।
पच्चास लाष जु धारिये, दोऊ मिलाय विचारिये ॥१२२६॥

दोहा : उपाध्याय के गुननि[1] कौ, वरनन यह अभिराम।
अंग रु पूर्व पचीस सव, भिन-भिन तस नांम ॥१२२७॥

## अथ साधु[1] गुन वर्नन

अठाईस गुण साध के, सोही मूल कहात।
तिनके नांम प्रत्येक[2] अव, सुणि लीजे हे भ्रात[3] ॥१२२८॥

सोरठा : प्रथम महाव्रत पांच, जांनि अहिंसा फुनि अनृति[1]।
है सतेय-वृत सांच, व्रंह्मचर्य आकिंचनौं ॥१२२९॥
सुमति पंच परकार, ईर्या भाषा एषणां।
प्रतिष्ठापनां सार, पंचम आदान्य षेपणां ॥१२३०॥
इँद्री पंच वरोधि, लोच करै केसनि तणौ।
षट आवसिक सु सोधि, कहि आयो जैसैं करै ॥१२३१॥
वस्त्र रहित तन पेषि, वहुरि सनांन करै नही।
भुव परि सोवै देषि, दंत धवन नांहि करै ॥१२३२॥
भोजन षड़े करंत, एक वार निश्चै यहै।
तप करि कर्म हणंत, अठाईस गुण साधिऐ ॥१२३३॥

कुंडलिया : अरहत सिध आचार्य गुर, उपाध्याय अरु साध।
तिनकी सेवा करत भवि, पदई लहत अवाध॥
पदई लहत अवाध, भये तिनके गुण सव ही।
इक-सत-त्रय-चालीस, विसरिए तिनहि न कव ही॥

---

१२२५ : १ चौंदमौं। २ पूरव।
१२२७ : १ गुननु।
१२२८ : १ साधके। २ प्रतेक। ३ भ्राति।
१२२९ : १ अनृत्य।

जिनके वंदत चरन, स्वर्ग सिव सुष-लहि हरिषत।
सोही वषता कहै, कर्म वसु मेरे अरिहंत ॥१२३४॥

दोहा : इक उतसरपणि काल मैं, तीर्थंकर चौवीस।
तिनकै वारै यह कथन, कीन्हौं है गण ईस ॥१२३५॥
पंच[1] परमइष्टीन[2] कै, गुन वरने जग सार।
वषतरांम विधिवत तिन्हैं, नमि नमि वारंवार ॥१२३६॥
रे भवि इनके गुननु कौ, पार न पावत कोय।
पैं कछु यक गणधर कहे, ता माफिक ऐ जोय ॥१२३७॥

### अथ श्रुत भेद[1] ग्यान द्वादसांग बांनी वर्नन

दोहा : भेद दोय श्रुत-ग्यांन के, इक तौ अंग प्रविष्ट।
अंग वाह्य दूजौ कहैं, श्रीगुर गुणधर सिष्ट[2] ॥१२३८॥

छंद : तामै अंग प्रविष्ट कहावत द्वादसांग जो वाणी।
ताके पद हैं अड़व ऐक फुनि वारा कोडि वषांणी ॥
तापैं लाष तियासी वहुरयौं सहस अंठावन कहिये।
ऊपरि पांच और यह संष्या ग्रंथन कै मति लहिऐ ॥१२३९॥
कहि आयो ग्यारह अंग ताके पद अैसैं गुर गावै।
च्यारि कोडि[1] पंद्रह लषि ऊपरि दोय सहश्र बतावै ॥
ऐक अंग के भेद अधिक हैं ताके पद सुनि[2] सांचैं।
इक सत आठ कोडि अठसठि लषि छपन सहस परि पांचै ॥१२४०॥

दोहा : ऐक अंग के भेद सुनि, पूरव और प्रगिप्ति।
सूत्र जोग प्रथमान फुनि, कही चूलिका सत्ति ॥१२४१॥
तामैं चौदह पूर्व जो, कहि आयो सो वांच।
तसु पद कोटि पिच्याणवै, लषि पचास परि पांच ॥१२४२॥
वहुरयौं पांच प्रगिप्ति हैं, तिनके पद इक कोटि।
लाष पिच्यासी[1] ऊपरैं, पांच सहस लै जोटि ॥१२४३॥

---

१२३६ : १ पंचम। २ परमइष्टीनि।
१२३८ : १ भेद। २ श्रिष्ट।
१२४० : १ A कोटि। २ है।
१२४३ : १ इक्यासी।

छंद गीता : तामैं चंद्रप्रगिप्ति तणे पद लाष छतीस कहावै।
ऊपरि पांच सहस तसु वरनन ससि की आय वतावै॥
वहुरचौं गति फुनि विभव तासकौ ताकै मद्धि वषान्यौं।
दूजी सूर्यप्रगिप्ति[1] सु वरनन आय विभव गति जांन्यौं॥१२४४॥
पद लषि पांच तास कै ऊपरि तीन सहश्र वताऐ।
त्रितिय प्रगिति दीप सागर मैं दीप वदधि[1] वरनाऐ॥
ताके पद वांवन लषि ऊपरि सहस छतीस सुजांणौं।
चौथी जंवू दीप प्रगिप्ति सु जंवू-दीप वषांणौं॥१२४५॥
पद ताके हैं लाष तीन परि सहस पचीस विराजै।
है जु[1] विपाक प्रगिप्ति पंचमी ताके सुनि साव[2] साजै॥
तामैं रूपी आदि अरूपी षटदर्व्यंनु की गाथा।
पद है लष[3] चौरासी ऊपर सहस छतीस विष्याता॥१२४६॥

## अथ सूत्र वर्नन

दोहा : सूत्र एक ताके कहैं, पद अठयासी लक्षि।
जिय करता जिय भोगता, वरनन यहै प्रतक्षि॥१२४७॥

## अथ प्रथमांन[1] जोग वर्नन

है प्रथमांन सु जोग पद, पांच सहश्र पवित्र।
त्रस्ठि[2] सलाषा पुरिष[3] कौ, तामैं वरन चरित्र॥१२४८॥

चौपई : वहुरि चूलिका पांच वताई, ताके पद सव सुणिऐ भाई।
है दस कोटि लाष गुणचासैं, सहस छियासी[1] आठ प्रकासैं॥१२४९॥

दोहा : पद इक इक के जांनियौं, दोय कोटि नव लक्षि।
सहस निवासी दोय सै, सो गिनि कैं मन रक्षि॥१२५०॥
पांच कहि जो चूलिका, तामैं वरनन जांनि।
जल गति मैं जल वर्षणौं, मंत्र तंत्र फुनि मांनि॥१२५१॥

---

१२४४ : १ सूर्यगिप्ति।
१२४५ : १ उदधि।
१२४६ : १ जु not there। २ सव। ३ लक्षि।
१२४८ : १ प्रमांनु। २ त्रष्टि। २ पुरष।
१२४९ : १ छियाली।

थल गति मैं श्रैसैं कही, थोड़े काल मझार[1]।
वहु जोजन चालै वहुरि, मंत्र तंत्र उपचार ॥१२५२॥
इंद्रजाल गति मैं कह्यौ, इंद्र-जाल को भेद।
मंत्र जंत्र विद्या भगल, सो लषिऐ तजि षेद ॥१२५३॥
कही रूप गति चूलिका, मैं नर स्वर[1] स्यंघादि[2]।
धारन-हारे रूपके, मंत्र जंत्र तंत्रादि ॥१२५४॥
है अकास गति चूलिका, तामैं वरनन होय।
गगन गमन के मंत्र कौ, यहै पंचमी सोय[1] ॥१२५५॥
यह तौ अंग प्रविष्ट कौं, कीन्हौं कथन वनाय।
वषतरांम ताकौं नमैं, मन वच तन सिर नाय ॥१२५६॥
अंग वाह्य जो गुर कह्यौ, सुरत ग्यांन कौ भेद।
है प्रकीर्ण चौदह तणे, अक्षर सुणि तजि षेद ॥१२५७॥
आठ कोडि इक लाष है, आठ सहस सत ऐक।
धरहु पिचेहतरि ऊपरैं, गिणि करि अंक विवेक ॥१२५८॥
कहौं प्रकीर्णक चौदहौं, तिनके भेद कछूक।
सोहू भवि सुनि लेहु अव, तिनकौ सवै सलूक ॥१२५९॥
प्रथम प्रकीर्णक नांम है, सांमायक अतिसार।
तामैं सव वरनन कियो, सांमायक विसतार ॥१२६०॥
दूजो सतवन नाम है, ताकै मद्धि सतूति।
तीर्थंकर चौवीस की, वरनी महा अभूति ॥१२६१॥
वंदन कहिऐ तीसरो, तामैं सतूति जांनि।
इक तीर्थंकर की करी, सो लीजे पहिचांनि[1] ॥१२६२॥
चतु प्रतिकर्मण में कियो, दोष करण सव दूरि।
ताकौ है व्याख्यांन सव, अव सुनि पंचम भूरि ॥१२६३॥
नयक नांम वरनन सुनहु, दरसन ग्यांन चरित्र।
तप ऐ च्यारि प्रकार कौ, भाष्यौ विनय पवित्र ॥१२६४॥

---

१२५२ : १ मझारि।
१२५४ : १ सुर। २ सिंहादि।
१२५५ : १ जोय।
१२६२ : १ A पैंहचांनि।

छठौ है अति कर्म मैं, दीष्या सीष्या कर्म।
सप्तम दसवैकालिका, नांम तास सुनि भर्म ॥१२६५॥
वृक्ष कहे कुसमादि वहु, देस भेद सहु जांनि।
फुनि आचारज तीनु कौ, वरन्यौ है गुन-षांनि ॥१२६६॥
उत्तराध्ययन सु आठमौं, जति नु तर्णौं उपसर्ग।
सहि जो फल पावै कह्यौ, स्वर्ग वहुरि अपवर्ग ॥१२६७॥
नवां कल्प विवहार मैं, जति उपसर्ग सहै सु।
जोग्य वस्तु[1] कौं आचरै, सोही कथन कहै सु ॥१२६८॥
जो अजोग्य सेवै वसत, तौ प्राछित कौं लेय।
फुनि दसमो[1] कौ नांम यह, कल्पाकल्प कहेय ॥१२६९॥
जामैं जति श्रावक सवै, काल पाय आचर्ण।
जोग्य अजोग्य करै सु यह, कीन्हौं है सव वर्ण ॥१२७०॥

चौपई : महा कल्प ग्यारमौं वषांनौ, ता मधि वरनन[1] भवि[2] यह जांनौं।
दीक्ष्या सीष्या जती सुर्रनि[3] की, भांवना तमक यहै कथन की ॥१२७१॥
संसकार उत्तिम अरु अर्थ, गण पोषण दै आदि समस्थ।
वरन्यौं है सव ही अभिरांम, पुंडरीक द्वादसमौं नांम ॥१२७२॥

दोहा : जिह कारण अरु पुन्यतै, सुरपद[1] प्रापत[2] होय।
सो वरनन यामैं कियो, वहुरि तेरमौं जोय ॥१२७३॥
नांम महापुंडरीक है, वरनन तामैं ऐह।
कारण पुंनि[1] देवांगनां, पद प्रापत्ति कौ जेह ॥१२७४॥
कहि असीतिका चवदमौं, तामैं प्राछित वर्ण।
कियो तिन्है वहु विधि नमैं, वषता लषि तिनु चर्ण ॥१२७५॥
अंग वाक्य अक्षर कहे, जे तिनुकै अनुसार।
अव मुनिजन वरनन करैं, गृंथनि मांझि अपार ॥१२७६॥

---

१२६८ : १ A वस्त।
१२६९ : १ दशमां।
१२७१ : १ बरन। २ भविक। ३ A सुरन।
१२७३ : १ स्वरपद। २ प्रापति।
१२७४ : १ पुंन्य।

## अथ ऐक पद का श्लोक की संष्या वर्नन

*सोरठा :* इक पद सिलोक होय, कोटि इक्यांवन आठ लष ।
सहस चौरासी[1] जोय, छहसैं साढा वीस इक ॥१२७७॥
'अक्षर वतीस हजार[1],' लिषवा मैं स्याही लगै ।
पांच टांक अतिसार, भई पईसा ऐक भर[2] ॥१२७८॥

*दोहा :* इक पद की मरण तीन सै, ऊपरि धरि उगरणीस ।
वारा सेर सु टंक गिरिण, आध पाव[1] तेईस ॥१२७९॥
कहैं तोल चालीस कै, पके पईसा जांनि ।
तिह अनुसारि सुजांनि यह, तोल सवै उर मांनि ॥१२८०॥
द्वादसांग वांरणी सकल, अंग प्रविष्ट रु वाह्य ।
ताकौं स्याही जो लगै, सो सुरिण भवि करि ग्राह्य ॥१२८१॥

*कवित :* पैंतीस हजार नौ सै पिच्यांरणवै[1] कोटि तापैं,
लाष धरि तीन तीस वहुरचौ कहत है ।
ऐकसौ कै ऊपरि धरहु साढा अठाईस,
ऐते मरण तापै टांक ड्योढ़ जो चहत हैं ।
द्वादसांग[2] वारणी कौं लगत ऐती स्याही तोल,
चालीस कै ताकौ परमांरण यौं लहत[3] हैं ।
श्री जिनेंद्र मुष तै षिरी जो गरणधर गूंथी,
सोही वांरणी जयवंती जग मैं रहत हैं ॥१२८२॥

*कुंडलिया :* श्री जिनवर मुष तें षिरी, वांरणी अगम अपार ।
ताकै भागि असंषिवैं, झेली गरणधर सार ॥
झेली गनधर ताहि, आप कहि सक्यौ नही सव ।
कही जु संष्या रूप, धरी श्रुत-ग्यान मद्धि तव ॥
ताही कै अनुसारि, कियो वरनन सव मुनिवर ।
वषतरांम नमि जगत, कहैं भाषित श्री जिनवर ॥१२८३॥

---

१२७७ : १ चुरासी ।
१२७८ : १ 'एक हजार ।' २ भरि ।
१२७९ : १ A! अष्टमांस ।
१२८२ : १ अठ्यारणवै । २ द्वादशांग । ३ कहत ।

दोहा : द्वादसांग वांणी रहौ, जयवंती जग सिद्धि।
वषतरांम कौ दीजिए, भव भव मांझि सुबुद्धि ॥१२८४॥

## अथ श्रावग क्रिया वर्नन†

अरिल : क्रिया एक सौ आठ जु गरभाधान तैं,
मुक्ति पहूंचै तब लौं कही प्रमांन तैं।
विधि पूजा जिन मंत्र सु करि सरधांन मैं,
कीज्यौ विधिपूर्वक लषि आदि पुरान मैं ॥१२८८॥†

दोहा : श्रावग कुल मैं गर्भ तैं, उत्सव आदि कितेक।
ग्रंथ बधै तातैं क्रिया, बरनी नहीं प्रतेक ॥१२८६॥†
पंथ बड़े मधि ग्रंथ अति, लहौं[1] कौंन विधि पार।
कछु यक[2] यह संछेप[3] सौ, वरन्यौं वरनन सार ॥१२८५॥

## अथ चौदह विद्या वा चौदह रतन कविता मैं प्रसस्त धरैं तिनके नांम वर्नन

दोहा : वरनत कवि विद्या रतन, कविता मैं अभिरांम।
चौदह चौदह आदि द्विज, तिनके सुनिऐं नांम ॥१२८६॥
सर तिर अक्षिर[1] वैद्य[2] सुर, तंत्री नट कवि गांन।
तंत्र रसांयन[3] अश्व वन, तनसुध विद्या जांन[4] ॥१२८७॥
लक्ष्मी रंभा वैद्य[1] विष, सुरा सुधा द्रुम वाज।
संष धनुष चौदह रतन, गो मनि गज इँदराज ॥१२८८॥

## अथ कलिकाल दोष करि उपद्रव वर्नन

चौपई : 'संवत अठ्ठारह सै गये[1]', ऊपरि जकैं अठारह[2] भये।
तव इक भयो तिवाडी स्यांम, डिभी अति[3] पाषंड कौ धांम ॥१२८६॥

---

१२८५ : १ लहै। २ कछु। ३ संक्षेप।
१२८७ : १ अक्षर। २ A वेंद। ३ रसायनि। ४ जांनि।
१२८८ : १ A वेंद।
१२८६ : १ 'संवत जबै अठारह भए'। २ अठारहसै। ३ महादुष्ट।

---

†In B only as 1288 and 1289.

